यहग्रन्थ श्रीमल्लोंका गच्छान्तरीय प्रथम कहानजी ऋषिजी महाराजके सम्प्रदायके जैनाचार्य गच्छाधिपती श्रीरत्नऋषिजी महाराजके सुशिष्य सरलस्वभावी मुनिश्री दगडुऋषिजी महाराज संग्रहित तथा अनुवादित —

# रत्न अमोल मणि प्रकाशिका

※ अपर–नाम ※

## आवश्यक निर्पक्ष सत्य बोध.

## प्रथम–भाग.

---

अतिउत्तम विशेष उपयोगी विषयोंसे भरपूर

भव्यहितार्थ छपवाके प्रसिद्धकर्ता.

**नवलमलजी सूरजमलजी धोका.**

मुकाम–यादगीर. जिल्हा–गुलबुर्गा.

प्रथम आवृत्ति प्रत ५००, सर्वप्रत १०००,

सोलापूर 'सच्चिदानंद प्रेसमें' छापा.

श्री वीर संवत् २४४५ विक्रम संवत् १९७५

इसवी सन् १९१८ कार्तिक शुक्ल पूर्णिमा

**मूल्य सदुपयोग.**

---

इस पुस्तकको उघाडेमुखसे, दिपकके प्रकाशमें वाजिंत्रके सहायसे इत्यादिक अयत्नासे पढनानही ?

श्रीगुरुभ्यो नमोनमः

## समर्पण—पत्रिका.

परमपूज्यपाद—जैनाचार्य, गच्छाधिपती, बालब्रह्मचारी, सर्वज्ञ मार्गके सूर्य, चारित्र चुडामणि, मुनिमण्डल शिरोमणि, कवीवरेन्द्र, दयासिन्धु, शुद्धनिर्योहक, शुद्धाचारी, 'मम गुरुवर्य,' श्री श्री १००८ श्रीरत्नऋषिजी महाराज—

सोलापूरसें आपका कुशिष्य दगडुऋषि आपके पवित्र चरणारविंदमें अत्यन्त भक्तिभावसें सविनय 'तिख्खुत्ता' के पाठसें पांचुअंग नमायके वंदना=नमस्कार करके सुखशान्ति पूछताहुं, सो अहोकृपानिधान आपके मथे पर अनुग्रह दृष्टि कर आवधारीयेजी

और—सविनय नम्रप्रार्थना करताहुंकि—आपने मुज दासको संसार समुद्रसें तारनेकेलिये मेरा हाथपकडके मुझको बाहेर निकालके ज्ञानदान देकर मेरेपर अथाग उपकार कियाहै, औरभी विशेष उपकार करतेहो! वो उस उपकारके बोजेमें दबाहुवा मे यह पुस्तक आपके चरणोमें समर्पण करके कृतज्ञ (सफल) होताहुजी!

आपका कृपाभिलाषी दासानुदास—

# प्रस्तावना और—आभार पत्रम्.



☞ मनुष्य जीवनका फल धर्महै ! विना धर्म—पशु और—मनुष्यमें क्या तफावतहै ? इसलिये वितराग =सर्वज्ञप्रभुके प्रणित शुद्धतत्त्वज्ञानके शिवाय धर्म हो शक्ता नहीं, "दशवैकालिक" सूत्रके चतुर्थ अध्ययनकी १०वी गाथामें भी कहाहैकि—' पढमं नाणं तओ दया ' अर्थात्-प्रथमज्ञान पीछे दया, सत्यज्ञानविना शुद्धक्रिया होतीनहीं, इसलिये सत्यतत्त्वज्ञानकी बहुत जरूरतहै, ज्ञानकेलिये गुरु और—पुस्तककी विशेष जरुरहै, गुरु गमसें पुस्तक पढनेमें ज्ञान होताहै !

इसलिये नवीन अभ्यासीयोंके विशेष उपयोगमें आवे, और—देव गुरु धर्मका जाणपणा सामायिक प्रतिक्रमन वगैरह क्रियाकालमें उनका उपयोग वाचनेमें तथा सिखनेमें अच्छीतरहमें लग है, इसलिये एक अतिउत्तम पुस्तककी जरुरीआत मालुम पडी—

मैं कुच्छ ऐसा विद्वान नहींहु, मैं एक सामान्य साधु हुं ! मम गुरुवर्य श्रीरत्नऋषिजी महाराजके कृपासें कुछ भाषारन लिखशक्ताहु, कितनेक शास्त्रमेंसें तथा कवीवरेन्द्र तिलोकऋषिजी अमोलकऋषिजी, कृत ग्रन्थोमसें छुटक २ विशेष उपयोगी अतिउत्तम-

ज्ञानका संग्रहकरके नवीन पाठीयो को बहुत उपकार करने वाला यह पुस्तक मैंनेलिखाहे । इसका प्रथम नाम " रत्न अमोल मणि प्रकाशिका. " रख्खाहै, उसका दो अर्थहै । प्रथमतो इस ग्रन्थमें संग्रहितकियाहुवा ज्ञान-रत्न अमोल मणिके माफक प्रियपाठक गणोके हृदयमें=आत्मामें प्रकाश करने वालाहै, इसलिये यह पोथीका नाम " रत्न अमोल मणि प्रकाशिका " है । और-दुसरा अर्थ २ महापरोपकारी सत्पुरुषोके नामका प्रकाश रुप यादगीरीकाहै, अर्थात्-प्रथमतो जैनाचार्य, गच्छाधिपती, वालब्रह्मचारी, चारित्र चुडामणि, पण्डितशिरोमणी, ज्ञानभानु, मम गुरुवर्य श्रीरत्नऋषिजी महाराजने मुझको सद्बोधदेकर महाद् सदाता संसार असारके फन्दमेंसें निकालकर ज्ञानादिक दान दीया-सो मेरेपर उनका तो अथाग उपकारहै । और-बालब्रह्मचारी परम पण्डित श्री अमोलकऋषिजी महाराजने मुझको वारंवार योग्य सलाह देतेरहे, औरभी देतेहै, सो उनका भी विशेष उपकार मानताहुं । और-घरवालासम्प्रदायके परमपूज्यपाद, प्रवर पण्डित, संतशिरोमणि श्री म-णिलालजी स्वामीजीने-मेरेकु मुंबई ठिकाणा-चिंचपोकली जैनस्थानकमें श्री वीर संवत् २४४०, इस्वी सन् १९१३ नवेम्बर, तारीख १२, शालिवाहन शके

१८३५, विक्रम् सवत् १९६०, कार्तिक शुक्ल १४ बुधवार सुबुकु ८ बजे श्रीसघ सामने–महाभयकर दुखद आवस्थामें देखके विशेष सहाय्यता देकर **मम** गुरुवर्य श्रीरत्नऋषिजी महाराजके नामसें मुझको सयम आरुढ कीया–सो मेरेपर उनका अथाग उपकारहै। इसलिये उपरोक्त तीनु महापरोपकारी सत्पुरुषोंके नामका समावेश यह पुस्तकके प्रथम नाममें कियाहै।

**और**–इस ग्रन्थमें जो निर्पक्ष सत्य ज्ञानहै, वो निर्पक्ष सत्य ज्ञानकी आत्मार्थी प्रियपाठक गणोको विशेष आवश्यकता समजके इस् ग्रन्थका अपर नाम '**आवश्यक निर्पक्ष सत्य बोध**' है।

☞ **पांच** सात ग्रन्थकी स्वाध्याय करनेसें जितना बोध होसकताहै, उतनाही बोध यह एकही ग्रन्थ वाचनेसें और–सिखनेसें होसकताहै, यौ तो सबी जिनवाणी अनुपम और–अमोलहै, परतु इस ग्रन्थको मनन और–धारण करनेसें बहुतही अधिक बोध होवेगा, क्योंकि–इस ग्रन्थके नवु प्रकरणहै, उसमें जो जो विषयहै, वो सब सक्षेपसें और–हिंदी सरल भाषामें लिखेगयेहै, इस पुस्तकमें कोन् कोन्स विषयहै? सो यह सर्व खुलासा आगे विषयानुक्रमणिका परसें मालुम होजायगा, सक्षेपमें कहेतो इतना ही हैकि–आत्मार्थी

प्रियपाठक गणो को मनन और धारण करने योग्य भ मेवा ज्ञान इसमें मौजूद है ! इसीलिये यह अमूल्य ग्रन्थहै, इसका मूल्य मेरी समझसें स्द्वर्तन मात्र है, यह इतना सिद्ध हुवा तो मै अपने परिश्रमको सफल समझुगा ! मै तो मदबुद्धिहुँ, परन्तु मुझ प्रियपाठक जिनवाणीके सहज रोचक होनेसें इस ग्रन्थकी रुचिरता आवश्यक वाचकाको बहुत पसन्द होवेगी !

इस पुस्तकका प्रथम प्रकरण सुधारनेमें लिंबडी सम्प्रदायके विद्वान मुनिमहाराज श्री गुलाबचदजी स्वामीजीने मुजको बहोत सहाय्य करीहै, इसलिये मैं उनका उपकार मानताहु ! और–मै जब शरीरसें बहोत अशक्त था तब परमपूज्यपाद श्रीरत्नचदजी महाराजके सम्प्रदायके वृद्धनिर्वाहक, आत्मार्थी मुनिश्री मोतीलालजी महाराजने मेरेको तन मनसें रूपमें विशेष साहाय्यता देके बहोत २ साताउपजाईहै, इसलिये मैं उनका भी बहोत २ उपकार मानताहु !

लि० सब सन्तोका दास—

**दगडु ऋषि.**

   

## श्री " रत्न अमोल मणि प्रकाशिका "
अपर नाम ' आवश्यक निर्पक्ष सत्य बोध ' नामक ग्रंन्थका प्रथम् भागकी विषयानुक्रमणिका प्रारंभ

## प्रकरण—दुसरा.



## प्रकारण—तीसरा.

## प्रकरण—चौथा.

## प्रकरण—पांचवा.



## प्रकरण—छट्टा [ ६ वा ]

## प्रकरण–सातवा.

इति श्री " रत्न अमोल मणि प्रकाशिका " अपर नाम ' अ वश्यक निर्पक्ष सत्य बोध ' नामक ग्रन्थका प्रथम-भागकी विषयानुक्रमणिका समाप्तम्.

सूचना — यह पुस्तक मंगाने वालोने टपाल खर्च बुक पोष्ट के लिये ०-॥ आनेका तिकीट निचेके पत्ते प्रमाणें भेजना चाहिये।

हामारा पत्ता.

गंगाराम रतनचंद भन्डारी.

जिल्हा- सोलापूर,
पोष्ट- सोलापूर सदर बजार,
ठिकाणा- लष्कर सदर बजार.
मुकाम- सोलापूर सदर बजार.

आपञ्च परमेष्टिभ्यो नमो नम

# रत्न अमोल मणि प्रकाशिका.

* अपर नाम *

## आवश्यक निर्पक्ष सत्य बोध,

## प्रथम—भाग.

### मङ्गलाचरणम्.

* अनुष्टुप्. *

नमस्कृत्य महावीरं । गौतमञ्च गणाधिपम् ॥१॥
लिख्यते बाल बोधाय । रत्नअमोलमणि प्रकाशिका
निष्पक्षपात बुध्याऽयं । ग्रन्थ सत्यस्य बोधकः ॥
नाम्नाऽऽवश्यक निर्पक्ष—सत्य बोधस्ततो मतः ॥२॥

## प्रकरण—पहिला.

### अरिहंत प्रभूके १२ गुण.

१ अनंत ज्ञान, २ अनंत दर्शन, ३ अनंत चारित्र, ४ अनंत तप, ५ अनंत बल वीर्य, ६ अनंत क्षायिक म्सयक्त्व, (समकित) ७ वज्रऋषभ नाराच संघयण, ८ सम चौरस सस्थान, (सठाण) ९चौतीस अतिशय, १० पैंतीस वाणी गुण, ११ एक हजार आठ उत्तम लक्षण, १२ चौसठ इन्द्रके वदनीक

☞ इस ग्रन्थका नामः—१रत्नऋषीजी महाराज, २अमोलकऋषीजी महाराज और ३मणिलालजी महाराज, यह ३महत उपकारी पुरुषोंके नामका प्रकाशरुप यादगीरी है.

पूज्यनीक * यह बारा गुण युक्त श्रीअरिहतप्रभुको मेरा नमस्कार हे.

अरिहंतप्रभुके ३४ अतिशय.

१ अरिहत प्रभुके मस्तकादिक सर्व शरीरके रोम (केश) नख मर्यादा उपरांत वढे नही.

२ अरिहंतप्रभुके शरीरको रज मैल प्रमुख किसीभी प्रकारका अशुभ लेप लगे नही.

३ अरिहतप्रभुके शरीरमें रक्त और–मांस गायके दुधसेंभी अति उज्वल और–मधुर होता है.

* और–कितनेक जने अनत चतुष्टय तथा अष्ट प्रतिहार्य यह मिलके १२ गुण कहते है. अब ए अष्ट प्रतिहार्य इस मुजब है १ अरिहत प्रभू–मणिरत्नमय सिव्हासनपर बिराजतेहै. २ अरिहतप्रभूके पिछे प्रभूके शरीरसें १२ गुणा उँचा आशोक वृक्ष शोभताहै. ३ प्रभुके शिरपर एकपरएक ऐसें तीन छत्र होतेहै. ४ प्रभूके दोनो तरफ चौविश जोडे चमर विंझे ५ प्रभूके पीठे चोटीके ठिकाणे 'भामंडल' रहता है ६ प्रभूके चारोंतरफ अचेत ( निर्जीव ) वैक्रिय फूलोंकी वृष्टि होती है ७ प्रभूके वाणीका विस्तार च्यारोंतरफ एकर योजनमें होता हे और ८ प्रभूके उपर आकाशमें साढीबारा क्रोड गैबी बाजे बाजतेहे.

४ अरिहंतप्रभूका श्वासोश्वास पद्म कमल जैसा सुगन्धी होता है.

५ अरिहंतप्रभु—आहार (भोजन) और निहार (दिसा=जगल) करे सो चर्मचक्षुवालेको देखनेमें आवे नही.

☞ यह ८ प्रतिहार्य युक्त प्रभू बारह परिषदामें बिराजतेहै तब परिषदा इसतरह बैठती है श्रावक श्राविका और विमानिक देवता ए तीन इशान कुणमें बेठतेहै साधु साध्वी और विमानिक देवोकी देवियों ए तीन अग्निय कुणमें बैठतेहै भवनपति बाणव्यतर ज्योतिषी ए तीन वायू कुणमें बेठतेहै भवन पतिकी देवी बाणव्यतरकी देवी ज्योतिषीकी देवी ए तीन नैऋत्य कुणमें बैठती है. ( ए चार जातिके देवता चार जातिकी देवागना और चतुर्विध सघ इस तरह १२ जातकी परिषदा होती है और कोइ ऐसाभी कहते है कि चार जातिके देवता चार जातिकी देवागना ओर मनुष्य मनुष्यणी—तिर्यंच—तिर्यचणी, ऐसी १२ जातकी परिषदा • ☞ यह १२ जातकी परिषदाको अरिहत सर्वज्ञ प्रभू निर्पक्ष सत्य विनय मुल—दया मय धर्मका उपदेश देतेहै. उसवक्त समवसरणका थाट अलौकिक होताहै जिस क्षेत्रमें अन्य मतियोंका जोर ज्यादा होताहै. और

६ अरिहंतप्रभु–विहार करे तब उन्के आगे २ आकाशमें देदिप्यमान गरणाट शब्द करता चक्र चले और-प्रभू विराजे तब खडा रहै.

७ अरिहंतप्रभूके शिरपर आकाशमें तिन छत्र और-लंबो२ लटकती हुइ मोतियोंकी झालर युक्त दिखते है.

८ अरिहंतप्रभूके दोनो तरफ अति उज्वल कमलके तंतू, गायका दुध और-चादीके पत्रे जेसें

चहोत २ परिषदा आनेका सभव (अवसर=प्रसंग) होताहै तब देवता समवसरणकी रचना करते है. पहिला कोट चादीका बनाकर सोनेके कागूरे करतेहै. उस्के भीतर १३०० धनुष्यका अतर छोडके सोनेका कोट और रत्नोंके कागुरे बनातेहै. और–उस्के भितर १३०० धनुष्यका अतर छोटके रत्नोंका कोट और–मणिरत्नके कागुरे बनातेहै, अब पाहिले कोटमें चढनेके १०००० पक्तियें और–दुसरे–तिसरे कोटपर चढनेके पाच पाच हजार पक्तियें, यौं सर्व २०००० पक्तिये एकेक हाथके अतरसें है जिसके ५००० धनुष्य हुये, २००० धनुष्यका एक कोशके हिसाबसें २॥ कोशका उंचा समवसरण होताहै. (ऐसा दिगम्बर आमनाके ग्रन्थमें लिखाहै.)

रत्न जडीत दंडी युक्त चमर विझते हुये दिखते है.

९ अरिहंतप्रभू-जिहां२ बिराजते है. वहां२ मणिरत्नका-स्फाटिक जैसा अति निर्मळ देदिप्यमान सिंहके स्कंधके समान अनेक रत्नोंसें जडा हुवा अंधकारका नाश करनेवाला पाद पिठीका युक्त सिंव्हासन प्रभुसें ४ अंगुल निचे दिखता है.

१० अरिहतप्रभूके आगे छोटी२ सहस्र ध्वजा और रत्नस्थंभ युक्त इंद्रध्वजा दिखती है.

११ अरिहतप्रभू-जिहां२ खडे रहे अथवा विराजे वहां२ आशोक वृक्ष अनेक शाखा प्रतिशाखा पत्र-पुष्प-फल-सुगंध-छाया-ध्वजा पताका-करके सुशोभीत प्रभूके शरीरसें १२ गुणा ऊंचा दिखता है

१२ अरिहंतप्रभूके पिछे चोटीके ठिकाणे शरद ऋतुके झाज्वल्मान सूर्य मंडलकी तरह सूर्यसें १२ गुणा अधिक तेजस्वी अंधकारका नाश करनेवाला * 'भामंडल' रहता है

*गृन्थमें भी लिखा है कि 'भामडल'के प्रभावसें प्रभूके ४ मुख चारों दिशामें दिखता हें जिससें देशना ( व्याख्यान ) सुननेवाले सर्व जनोको ऐसा भास ( मालुम ) होता हे कि प्रभू हमारे सन्मुखही देख रहे है ऐसे ब्रह्माजीको चर्तुमुखी कहनेकाभी यही कारण होगा ?

१३ अरिहंतप्रभू-जिहां२ विचरतेहै वहां२ भूमि (प्रथवी) वहोत सम (वरोवर) अर्थात-खड्डे टेकडे रहित होती है.

१४ अरिहंतप्रभू-विचरे तब् रस्तेमें वब्बुळादिकके कॉटे उलटे होते है.

१५ अरिहंतप्रभू-जिहां२ विचरे वहां२ शीतकालमें उष्णता, और-उष्णकालमें शीत होकर ऋतु सर्वको सुखदायी होती है

१६ अरिहतप्रभू-जिहा२ विचरे अथवा विराजमान होवे वहां२ चारोंतरफ एक२ योजन (४ कोशका एक योजना) तक मंद-शितल सुगंधी वायु (पवन=हवा) चलती है जिसमें अशुचिमय सर्व वस्तु दूर होजाती है

१७ अरिहंतप्रभू-जिहां२ समोसरे(पधारे)वहां२ चारोंतरफ वारीक२ सुगंधी अचेत जलकी एक२ योजन प्रमाणें वृष्टि होती है. जिसमें धुल दट जाती है.

१८ अरिहंतप्रभू-जिहां २ विराजे वहां २ चौंतरफ देवताके वैक्रिय वनाये हुये अचित पंचवर्णी पुष्पकी वृष्टी ढींचण (गोडे) प्रमाणें एक२ योजनमें होती है. जिसके मुख उपर और-विंट नीचे रहते है.

१९ अरिहंतप्रभू-जिहां २ विचरे वहां २ अम-

नोज्ञ (खोटे) वर्ण गन्ध-रस स्पर्श उपसमें, अर्थात् नाश होजाते है

२० अरिहंतप्रभू–जिहा२ विचरे वहा१ मनोज्ञ (अच्छे) वर्ण गन्ध रस-स्पर्श-प्रकाश होते है.

२१ अरिहंतप्रभू–जब् देशना (व्याख्यान) देते है तब चौतरफ एक २ योजनतक प्रभुका शब्द सर्व प्रपदा बराबर श्रवण कर सके और-सर्वको वितरागप्रभुकी वाणी बहोत प्रिय लगती हे

- २२ अरिहतप्रभु–अर्धमागधी * (आधी मगध देशकी और-आधी सर्व देशकी मिली हुई) भाषामें देशना फरमाते हैं.

२३ अरिहतप्रभूकी-भाषाकों आर्य तथा अनार्य सर्व देशोंके द्वीपद अर्थात् मनुष्य पशु-पक्षी-सर्प इत्यादिक सब अपनी२ भाषामें समझते है

२४ अरिहतप्रभूकी–देशना सुनकर जाति वैर (जैसा के सिन्ह बकरीका, तथा बीली उदरेका इत्यादिक) और-भवान्तरके वैर विरोध सर्व नष्ट होजाते हैं

२५ अन्य दर्शनी और अन्यमति अरिहंतप्रभूको देखके गर्व=अभिमान छोडकर नम्र होते है

* 'भगव चरण अधमागधीए भासाए धम्ममाइक्खति'

२६ वादी प्रतिवादी विवाद करनेके लिये अरिहंतप्रभूके पास आते है. परंतु प्रभूको उत्तर देनेको अशक्त (असमर्थ) होते है.

२७ अरिहंतप्रभू-जिहां२ विचरते है. अथवा विराजते है. वहांसें चारों तरफ पचीस२ योजनतक 'इति' अर्थात् मुषक तीड-इत्यादिक जीवोंका उपद्रव नही होता है.

२८ अरिहंतप्रभू-जिहां२ विचरते है अथवा विराजते है वहांसें चारों तरफ पचीस२ योजनतक मरकी प्लेग हेजेकी बिमारी नही होती है.

२९ अरिहंतप्रभू-जिहां२ विचरते है अथवा विराजते है वहांसें चारों तरफ पचीस २ योजनमें स्वदेशके राजाका तथा शैन्यका उपद्रव नहीं होवे.

३० अरिहंतप्रभू-जिहां २ विचरे अथवा विराजे वहांसें चारों तरफ पचीस २ योजनमें परदेशके राजाका तथा शैन्यका उपद्रव नहीं होवे.

३१ अरिहंतप्रभू-जिहां २ विचरे अथवा विराजे वहांसें चारों तरफ पचीस २ योजनतक अति वृष्टि नहीं होवे

३२ अरिहंतप्रभू-जिहां २ विचरे अथवा विराजे वहांसें चारों तरफ पचीस २ योजनतक

नाष्टष्टि नहीं होवे

३३ अरिहंतप्रभू–जिहां २ विचरे अथवा विराजे वहांसें चारों तरफ पचीस २ योजनमें दुर्भिक्ष=दुष्काळ नहीं होवे

३४ जिहां-तीड महामारीका उपद्रव स्वचक्री परचक्री का भय, इत्यादि आव्वलका त्रास होवे वहां अरिहंतप्रभूके पधारनेसें सर्व उपद्रव शीघ्रसें (जलदीसें) नाश होजावे ! और-जिहांतक वहांपर प्रभु विराजते है. वहांतक नवा उपद्रव नहीं होता है।

अरिहंत प्रभुकी वाणीके ३५ गुण. *

१ अरिहत सर्वज्ञ प्रभु संस्कार युक्त वचन बोले.

२ अरिहंतप्रभु–उँच स्वरसें बोले जिसको चारों तरफ एक २ योजन तक बैठी हुई प्रपदा अच्छी तरहसें श्रवण करती है

३ अरिहंतप्रभु–सादी भाषामें बोले, परंतु मान-

* अब–अरिहतप्रभुके वाणीके ये ३५ गुणोंके तरफ हरएक उपदेशकको आवश्य ध्यान लगाना चाहिये, युरोपीयन वक्ताओं श्रोतागणपर प्रबल असर करते है, उसका यह सबब हैकि-वे लोक उपदेश देनेकी रीतिका अभ्यास करते है !

पूर्वक शब्दोंमें बोले, 'रे, तु!' इत्यादि तुच्छकार वाचक शब्द नही बोले.

४ जैसे आकाशमें महा मेघका गर्जारव होताहै. तैसेंही अरिहंतप्रभुकी वाणीभी गंभीर होतीहै. और वाणीका अर्थभी गंभीर=गहन=उंडा होताहै, अर्थात उच्चार और तत्व, ए दोनोंमें गंभीर वाणी बोलतेहैं.

५ जैसें कोइ गुफामें तथा शिखर बन्ध प्रसादमें जाकर बोलनेसे प्रतिछंद अर्थात् प्रतिध्वनि होतीहै, वैसेही अरिहत सर्वज्ञ प्रभुकी वाणीभी प्रतिध्वनी करतीहै. (Thundering Tone.)

६ अरिहंतप्रभू-सरस अथवा स्निग्ध वचन बोले

७ अरिहंतप्रभु-राग युक्त वचन बोले, ६ राग और ३० रागणीमें उपदेश देवे, जिससें श्रोतागण तल्लीन होजावे (Harnmonious Tone) जैसें कि-विणासें मृग, और-पुंगीसें-सर्प, तल्लीन होताहै. वैसेंही प्रपदा खुश होतीहै.

☞ सुचनाः—यह सात अतिशय उच्चारके बारेमें कहे अब अर्थ सम्बन्धी अतिशय कहतेहै

८ अरिहंतप्रभु-थोडे शब्दमें बिशेष अर्थका समास करके बोले. इसलिये प्रभुके वाक्योंको 'सूत्र' कहे जातेहै !

९ अरिहंतप्रभू-परस्पर विरोध रहित वचन बोले, एक वक्त 'अहिंसा परमो धर्म' ऐसा कहकर, फिर "धर्म निमित्ते हिंसा करनेमें दोष नही" ऐसा विरोधवाला वाक्य (वचन)प्रभू कभी नही बोलतेहै

१० अरिहंतप्रभु-जुदा २ अर्थ प्रकाशे तथा जो परमार्थ चलाहै उसीको पूरा करके, फिर-दूसरा समास प्रकाशे, परंतु-गरबड करे नहीं

११ अरिहंतप्रभु-संशय रहित बचन कहे. और-ऐसें खुलासेसें फरमावेकि-सुननेवालेको बिलकुल सन्देह नहीं रहे.

१२ अरिहंतप्रभू-दोप रहित वचन बोले, अर्थात्-स्वमति-अन्यमति तथा बडे २ पंडित जनभी प्रभुके वचनमें किंचित् मात्रभी दोप नही निकाल सके

१३ अरिहंतप्रभू सर्वको सुहाता*वचन कहे कि-जिसको सुनतेही श्रोताजनका मन एकाग्र होताहै

१४ अरिहंतप्रभु-देश-काल उचित बोले, अर्थात बडे विचक्षणतासें समय विचारके बोले !

१५ अरिहंतप्रभु-मिलते वचन कहे. अर्थका विस्तारतो करे., परतु अट्टम् सट्टम् कहकर वक्त पूरा

* मनुभी कहतेहैकि- " सत्य ब्रूहि प्रिय ब्रूहि अर्थात्-सत्य ऐसा बोलोकी जो सुननेवालेको प्रिय लगे,

नही करे !

१६ अरिहंतप्रभू–तत्व ज्ञान प्रकाशे. अर्थात्–जीवादिक नव पदार्थका स्वरूपसें मिलता वचन कहे. तथा सार२ कहे. असारको छोड देवे !

१७ अरिहंतप्रभु–संक्षेपसें कहे. अर्थात्–पदके अगाडी दूसरा पद थोडेमें पूरा कर देवे तथा निःसार बात. और-संसारीक क्रियादिककी बात थोडेमें पुरी करे उसका विस्तार नही करे.

१८ अरिहंतप्रभू–बात रुप कहे. परंतु ऐसा खुला अर्थ प्रकाश करेकि छोटासा बालकभी मतलब समझ लेवे !

१९ अरिहंतप्रभु–स्वश्लाघा और परनिंदा रहित वाणी प्रकाशे. देशनामें अपनी स्तुती. और परकी (अन्यकी) निंदा नहीं करे ! (पापकी निंदा करे, परंतु पापीकी निंदा नही करे.)

२० अरिहंतप्रभू–मिष्ट मधुर वाणीसें उपदेश देवे. जैसें दूध और-मिश्री मिष्ट, मधुर, होतीहै, उससेंभी अधिक प्रभुकी वाणीमें मिष्टता और माधुर्यता होतीहै, इसलिये श्रोताजन व्याख्यान छोडकर जाना पसन्द नहीं करतेहै.

२१ अरिहंतप्रभू–किसीकोभी मार्मिक वचन

नहीं बोले. और कोइकीभी गुह्य (गुप्त) बात खुली होवे ऐसी बात नहीं करे.

२२ अरिहंतप्रभू–दुसरेकी योग्यता देखकर गुणकी प्रशँसा करे परंतु कोइकीभी खुशामदी नही करे, और-योग्यतासें अधिक गुण नहीं कहे

२३ अरिहंतप्रभू–सार्थ धर्म प्रकाशे जिससें परोपकार होवे तथा आत्मार्थ सिद्ध होवे ऐसा फरमावे

२४ अरिहंतप्रभू–अर्थका तुच्छपणा नही करे अर्थात् छिन्न भिन्न करके नही फरमावे !

२५ अरिहंतप्रभू–शुद्ध वचन कहे, अर्थात् व्याकरणके * नियमानुसार शुद्ध भाषा प्रकाशे

२६ अरिहंतप्रभू–मध्यस्थपणे वाणी प्रकाशे अर्थात्-बहोत जोरसेंभी नही तथा बहोत जलदीसेंभी नही. और-बहोत धीरेसेंभी नहीं इस तरह वाणी प्रकाशे

---

* व्याकरणकी कितनी जरूरत हे सो इसपरसे ध्यानमें लेना चाहिये, अशुद्ध वाणीमें अर्थ हितकारक होनेपरभी श्रोतागणके हृदयमें बात जचती (ठसती) नहीं है, इसलियें उपदेशक वर्गको लाजीमहै कि वितराग सर्वज्ञ प्रभुके गुणोका अनुकरण करना, और व्याकरण पढना योग्यहै !

२७ अरिहंतप्रभुकी-वाणी श्रोताजनोंको चमत्कारीक लगेकि "हा हा! प्रभुके फरमानेकी क्या चातुरीहै और-क्या शक्ति है ?"

२८ अरिहंतप्रभु-हर्ष युक्त वाणी प्रकाशे. जिससें सुननेवालेको हुवे हुवे रस प्रगमें.

२९ अरिहंतप्रभु-विलंब रहित वाणी प्रकाशे बिचमें विश्राम नहीं लेवे.

३० सुननेवाला जो प्रश्न मनमें धारकर आया होवे उसके प्रश्नका विना पूछेही खुलासा होजावे. इसी तरह अरिहतप्रभु-वाणी प्रकाशे.

३१ अरिहतप्रभू-कोइकोभी अपेक्षा वचन नहीं कहे एक वचनकी अपक्षासें दुसरा वचन कहे और-जो परमार्थ प्रभु फरमावे ओ श्रोताजनोके हृदयमें हुवे हुव ठस जावे.

३२ अरिहतप्रभू-अर्थ-पद-वर्ण-वाक्य-सर्व जुदे २ फरमावे.

३३ अरिहंतप्रभू-सात्त्विक वचन प्रकाशे, इंद्रादिक जो वडे २ तेजस्वी प्रतापी आजावेतोभी डरे नही.

३४ अरिहंतप्रभू-जो अर्थ फरमातेहै उसकी जिहांतक सिद्धि नहीं होवे वहांतक दूसरा अर्थ

प्रकाशे नही एक बात द्रढ करके फिर-दूसरी बात प्रकाशे.

३५ अरिहंतप्रभु-उपदेशमें चाहे कितनाभी लंबा समय चला जावे तोभी थके नही. उत्साह वढताही रहे

अरिहंतप्रभू १८ दोष रहितहै.

१ मिथ्यात्व नही-श्रीअरिहत सर्वज्ञ प्रभूके समक्षमें जो जो पदार्थ आयेहै ओ सब (सर्व) सत्यहै. अर्थात् जैसे पदार्थहै वैसाही उनका श्रद्धानहै परंतु बिलकुल विपरीत नहीहै

२ अज्ञान नही-सर्व लोकालोककी कोइभी वस्तु अरिहंतप्रभुसें गुप्त (छानी) नहीहै. सर्व चराचर पदार्थको जान रहेहै, और-देख रहेहै.

३ मद नही-अरिहंतप्रभु-सर्व गुण सम्पन्न होनेपरभी सब् तरहके अभिमानसें रहितहै. क्यौंकि 'सम्पूर्ण कुम्भो न करोति शब्दं' सम्पूर्णताका येही चिन्हहै सो सत्यहै. और-अरिहत सर्वज्ञ प्रभु मद=गर्व=अहंकार रहित होकर "विनयवंत भगवत कहावे. (तो भी) ना काहूंको शिश नमावे." अर्थात्-प्रभु विनयके सागर होकेभी किसीकी खुशामंदी नही करतेंहै, और-लघुताभी वताते नहीहै.

४ क्रोध नही-अरिहंतप्रभू महा क्षमाके सागरहै. " क्षमा सूरा अरिहंता " ऐसा कहतेहै सो सत्यहै.

५ माया नही-अरिहंतप्रभू सदा सरळ स्वाभावी =निष्कपटी रहतेहै.

६ लोभ नही ज्ञान रुप अखूट लक्ष्मीका भंडार श्रीअरिहंतप्रभूके पासहै ऐसें सर्वज्ञ दिनदयाळ प्रभूको किसीभी प्रकारका लोभ नही होताहै

७ रति नही-अरिहंतप्रभू मनोज्ञ वस्तुके संयोगसें हर्षित नही होते हैं. क्योंकि- ओतो, 'वितरागदेवहै' और-अवेदी=निष्कामीहै, इसलिये उनको रति मात्रभी ' रति ' नही है.

८ अ रति नही-अरिहंतप्रभू अनिष्ट=अमनोज्ञ वस्तुके संयोगसें किंचित् मात्रभी खेद उत्पन्न नही होताहै.

९ निद्रा नही-अरिहंतप्रभूके दर्शना वरणीय कर्मका क्षय होनेसे निद्राका नाश किया है. प्रभूतो सदाकाल जाग्रतही रहतेहै !

१० शोक नही- अरिहंतप्रभू-भूत -भविष्यत् वर्तमान. यह ३ काळके ज्ञात होनेसें उनको किसीबातका आश्चर्य नहीहै. और-किसीबातका शोकभी नहीहै.

११ अलिक नही–अरिहंतप्रभू कभी झुट नही बोले और–उनका वचनभी नही पलटे. प्रभू एकांत सत्यके प्रकाशकहै ?

१२ चोरी नही–अरिहंतप्रभु कोइकीभी वस्तु आज्ञा बिना ग्रहन नही करे

१३ मत्सर भाव रहित– जिनेश्वर देवसें अधिक गुणोका धारक कोइभी नहीहै तोभी गोशालावत् कोइ ढोंग करके अपनी प्रभुता बडावे. तोभी अरिहंत सर्वज्ञ प्रभु मत्सर भाव कभी धारण नही करतेहै.

१४ भय नही–अरिहतप्रभु. ७ प्रकारके भयसें रहितहै. १ इहलोक भय. ( मनुष्यको मनुष्यका भय ) २ परलोक भय (मनुष्यको तिर्यंचका तथा देवताका भय. ) ३ आदान भय (धनादिक लेन देवका भय ) ४ अकस्मात भय ५ आजीविका भय. ६ मरण भय. ७ पूजा श्लाघाका भय, (अपकीर्तिका भय ) यह सात भय प्रभुको नहीहै. इन सब भयसें प्रभू विरक्तहै !

१५ प्राणी वध नही करे.–अरिहतप्रभू महादयालुहै. प्रभु सर्वथा प्रकारे त्रस- थावर जीवोंकी हिंसासें निवर्तेहै प्रभुतो सदा "माहणो माहणो"!

(कोइभी जीवको मतमारो. मतमारो) ऐसा उपदेश फरमातेहैं, अर्थात्—प्रभू किंचित् मात्र हिंसाकी सम्मतिभी नही देतेहै!

१६ प्रेम नही—अरिहंतप्रभुने शरीर स्वजनोंकातो त्याग कर दियाहै. फिर-कोइपर प्रेम करनेकातो कुच्छभी कारणही नही रहा. और-वंदनीक तथा निंदनीक. यह दोनोकोभी समान गिनतेहै. ऐसा नहीं हैकि जो पुजा (वंदना) गुणग्राम सेवा -भाव भक्ति करे उसपर तुष्टमान होकर उसका कार्य सिद्धि करें? और-जो आशातना करे उसको कुच्छ दुःख देवे? ऐसा. नही. नही! निरागी प्रभू पूजा श्लाघा नहीं इच्छते हैं. नहीं कीसी प्रकारका फल देतेहै!

१७ क्रीडा नही—अरिहंतप्रभू सर्व प्रकारकी क्रीडासें निवृत्त हुएहै, गाना (गायन) बजाना-रास खेलना-नाचना रोशनी (दिपक) प्रमुख करना-मंडप बनाना-फल फुल चढाना, धूप दीपसें भोग लगाना, इत्यादिक हिंसक क्रियासें प्रभूको प्रसन्न करनेवाले लोक बडी=भारी मोहदिशामेंहै, क्योंकि सर्व प्रकारकी क्रीडासें प्रभु निवृत्त हुएहै!

१८ हास्य नही—हास्यतो कोइ अपूर्व वस्तु दे-

खनेसें अगर सुननेसें आताहै, परंतु सर्वज्ञ अरिहंतप्रभुसेंतो कोइभी वस्तु गुप्त नहीहै. इसलिये कोइ वस्तु या कोइ वचन प्रभूको अपूर्व और आश्चर्यकारक नहीं लगतीहै. इसलिये प्रभुको हँसनेका क्या कारणहै ?

## तीर्थंकरके चिट्टी अंगुलीका बल.

१२० योधेका बल. एक घोडेमें, १२ घोडेका बल. एक पाडा (भैंसा=रेटा)में, १५ पाडेका बल एक हाथीमें, ५०० हाथीका बल. एक केशरी सिंव्हमें, २००० केशरी सिंव्हका बल, एक अष्टापद पक्षीमें, १० लाख अष्टापद पक्षीका बल. एक बलदेवमें, २ बलदेवका बल. एक वासुदेवमें, २ वासुदेवका बल एक चक्रवर्तीमें, क्रोड चक्रवर्तीका बल एक देवतामें, क्रोडदेवताका बल एक इंद्रमें, ऐसें अनंते इंद्र मिलकरभी श्रीतीर्थंकर प्रभुकी चिट्टी अंगुलीको नही नमा सक्तेहैं.

## सिद्ध भगवंतके ८ गुण.

१ ज्ञाना वरणीय कर्मके क्षय होनेसें अनंत ज्ञानी हुये. जिससें लोका लोककी सर्व रचना जानतेहै,

२ दर्शना वरणीय कर्मके क्षय होनेसें अनंत दर्शी हुये. जिससें लोकालोकका स्वरूप हस्तामलकी

तरह देख रहेहै, ३ वेदनीय कर्मके क्षय होनेसें निराबाध ( व्याधी= वेदना रहित ) हुये, ४ मोहनीय कर्मके क्षय होनेसें अगुरु लघु ( भारीपणा. हल्केपणा रहित ) हुये, ५ आयुष्य कर्मके क्षय होनेसें अजरामर ( जरा=वृद्धपणा. और-मृत्यू रहित ) हुये, ६ नाम कर्मके क्षय होनेसें अमूर्ती ( निराकार ) हुये, ७ गोत्र कर्मके क्षय होनेसें खोड ( अपलक्षण=दोष ) रहित हुये, ८ अंतराय कर्मके क्षय होनेसें अनत शक्तिवंत (खामी रहित ) हुये ॥ यह ८ गुणके धारक सिद्ध-भगवंतको मेरा नमस्कारहै,

## आचार्यजीके ३६ गुण.

पांच महाव्रत पाले, पांच आचार पाले, पांच समिति और-तिन गुप्ति करके सहित. पांच इंद्रि-य वशकरे. नववाड विशुद्ध ब्रह्मचर्य पाले. और-चार कषाय वर्जे ॥ यह ३६ गुणके आचार्यजीको मेरा नमस्कारहै

## उपाध्यायजीके २५ गुण.

इग्यारे अगके भणनहार, ते इग्यारे अंगके नाम. १ श्रीआचारंगजी, २ सुयगडायंगजी,

३ ठाणांगजी, ४ समवायगजी ५ विवहा पन्नति (भगवती) जी. ६ ज्ञाता धर्मकथाजी. ७ उपासक दसांगजी ८ अतगड दसांगजी. ९ अनुत्तरो ववाइजी १० प्रश्नव्याकरणजी ११ विपाक सूत्रजी. तथा १४ पूर्वके पाठी –

## ते १४ पूर्वके नाम.

१ उत्पादपूर्व २ अग्रणीयपूर्व ३ वीर्यप्रवादपूर्व. ४ अस्तिनास्ति प्रवादपूर्व ५ ज्ञानप्रवादपूर्व. ६ सत्यप्रवादपूर्व. ७ आत्मप्रवादपूर्व ८ कर्मप्रवादपूर्व. ९ प्रत्याख्यान (पच्चख्खाण) प्रवादपूर्व १० विद्याप्रवादपूर्व. ११ कल्याणप्रवादपूर्व. १२ प्राणप्रवादपूर्व १३ क्रियाविशालपूर्व. १४ लोकबिंदुसारपूर्व. ॥ इग्यारे अंग और–ग चवदापूर्व मिलके २५ गुणके धारक उपाध्यायजीको मेरा नमस्कार है.

## दुसरे तरह उपाध्यायजीके २५ गुण.

इग्यारे अंग, तथा बारमा 'द्रष्टीवादजीसूत्र,' जिस्में चउदे पूर्वके पाठक, चरण सित्तरी करण सित्तरीके गुण युक्त, तथा आठ प्रभावनासें पवित्र जैनधर्मको दीपावे, और–तिनें योग वशमें करे॥

यह २५ गुणके उपाध्यायजीको मेरा नमस्कारहै.

## तीसरे तरह उपाध्यायजीके २५ गुण.

इग्यारे[११] अंग. बारा उपांग[२३] चरण[२४] सित्तरी करण[२५] सित्तरी विशुद्ध पाळे ॥ यह २५ गुणके उपाध्यायजीको मेरा नमस्कारहै

## साधुजीके २७ गुण.

५ पांच महाव्रतके पाळणहार. १० पांच इंद्रियोंके जितणहार, १४ चार कषायके टालणहार. १५ भावसचे १६ करणसचे, १७ जोगसचे, १८ क्षमावंत, १९ वैराग्यवंत, २० मन समा धारणया, २१ वय समा धारणया, २२ काय समा धारणया, २३ ज्ञान सम्पन्न, २४ दर्शण सम्पन्न, २५ चारित्र सम्पन्न. २६ वेदणी समा अहियासनिया. २७ मरणांति समा अहियासनिया ॥ यह २७ गुणके धारक साधुजीको मेरा नमस्कारहै.

## १७ प्रकारे संयम.

'संयम'के सत्तरे प्रकार—हिंसा. झुट चोरी. मैथुन परिग्रह ए पांच आश्रवसें निवर्ते तथा श्रुतइंद्रिय चक्षुइंद्रिय घ्राणइंद्रिय रसइंद्रिय स्पर्श ॥ ए पांच इन्द्रि वशकरे. और—क्रोध. मान

माया, लोभ, ए चार कषायसें निवर्ते, ॥ मनसे किसीकाभी बुरा नही चिंतवे. वचनसे कोइभी प्रकारका झुट नही बोले, काया (शरीर) को अयत्नासें नहीं प्रवर्तावे, यह तीन दंडसें निवर्ते॥ यह १७ प्रकारे संजम हुवा !

## दुसरी तरह १७ प्रकारे संमय.

१ 'पृथ्वी काय संजम'–पृथ्वी (मट्टी) को एक जवारी जितनेसें कंकरमें असंख्याता जीवहै, उस्मेंका एकेक जीव निकलकर कबूतर जीतना शरीर बनावेतो लक्ष योजन (जोजन) के जंबुद्वीपमें नही मावे, ऐसा जीवोका पिंड जानके मुनि किंचित् मात्र दुःख नही देवे, संघट्टाभी नही करे तो फिर–मकान बाधनेका वगैरा जिस २ कामोंमें पृथ्वीकायकी हिंसा होती होवे ऐसा उपदेश वरनातो कहां रहा ?

२ 'अप काय संयम'–अप (पाणी) के एक बुंदमें असंख्याता जीवहै उस्मेंका एकेक जीव निकलकर सरसव जित्नी काया करेतो लक्ष योजनके जंबूद्वीपमें नहीं मावे. ऐसा जीवोंका पिंड जानके मुनि पाणीका संघट्टाभी नही करे तो फि

स्नानादिकका उपदेश करनातो कहा रहा? पृथ्वीसें पाणीके जीव सूक्ष्महै.

३ 'तेउ काय संयम'–तेउ (अग्नि)के एक तिणगियामें (तिणखलामें) असंख्याता जीवहै. उस्मेंका एकेक जीव निकलकर खसखस जित्नी काया करेतो लक्ष योजनके जंबूद्वीपमें नही मावे, ऐसा जीवोंका पिंड जानके मुनि अग्निका संघट्टाभी नहीं करे, तो फिर–अग्नि प्रजालना, धुप खेवना, रोशनी कराना. इत्यादिक सावज्ज उपदेश करनातो कहा रहा? पाणीसें अग्निके जीव सूक्ष्महै.

४ 'वाउ काय संयम.'–वायु (हवा) के एक झपटमें असंख्याता जीवहै. उस्मेंका एकेक जीव निकलकर वडके बीज जित्नी काया करेतो लक्ष योजनके जंबूद्वीपमें नही मावे ऐसा जीवोंका पिंड जानके मुनि हवाकी घात होवे ऐसा कार्य नहीं करे, तो फिर-पखा लगाना वगैरा उपदेश करनातो कहां रहा? अग्निसें हवाके जीव सूक्ष्महै.

५ 'वनस्पति काय संयम'–वनस्पति (हरी लीलोतरी) कितनीकके एक शरीरमें एक जीवहै (अनाज. बीज. प्रमुख) कितनीक लिलोतरीमें संख्याते-असंख्याते जीवहै (हरी, पत्र, शाका-

प्रमुख ) कितनीक लिलोतरीके एक जीवका श-रीरमें अनंत जीवहै. ( कंद मुल. तथा कोमल वन स्पति प्रमुख ) ऐसा जीवोंका पिंड जानके मुनि महाराज संघट्टाभी नही करतेहे तो फिर–फल फु-लादिकका छेदन भेदन करनेका उपदेश देनातो कहा रहा ?

☞ अब कोई ऐसा कहेकि पृथव्यादिक पाच स्थावरोंके जीवोंमें हलन चलनादिक शक्ति नहीं है तो फिर–उनको दुःखभी कहासे होवे ! उनका समाधान ' श्रीआचारांग सूत्र ' के पहिले अध्य-यनके दुसरे उद्देशेमें कहाहैकि–किसी ( कोइ ) जन्मसे अन्धा, बहिरा, गुंगा, असमर्थ पुरुषको कोई निरदयी पुरुष उसके अंग उपांग पावसे ( प-गसे ) लगाकर मस्तक तक शस्त्रसे छेदन भेदन करेतो उस प्राणीको पीडा ( दुःख ) कैसी हो-तीहै ? सो उसकाही जीव जाने तथा सर्वज्ञ ( के-वलज्ञानी ) जानतेहै. परंतु ओ प्राणी कोइभी तर-हसें अपना दुःख दुसरेको कह सक्ता नहीहै तैसे ही पाच स्थावरोंके संघट्टसे उनको असह्य वेदना होतीहै. उन्को दरशानेकी सत्ता नहीहै. परतु क्या करे बिचारे ? कर्मोदयसे परवश पडेहै. ऐसे महा

दुःखी प्राणी इन्को अशरण अनाथ जानके मुनि निजात्माकि तरह रक्षा करतेहै.

६ ' बेइंद्रिय संयम '–बे ( दो ) इंद्रिय (काया=शरीर और–मुख वाले–लट्ट कीडे प्रमुख.)

७ ' ते इंद्रिय संयम '–तिन इंद्रिय ( काया, मुख, और नाक वाले–जूँ. लिख किडी. चाचण, खटमल, प्रमुख )

८ ' चौरिंद्रिय '– चार इंद्रिय ( काया, मुख नाक और–आँख वाले–डाँस मख्खी, मच्छर तीड पतंग विच्छु, खेकडा, प्रमुख. ) इन विकलेंद्रिय जीवोंकी रक्षा करे

९ 'पचेंइद्रिय संयम'–पांच इंद्रिय (काया, मुख नाक आँख और–कानवाले–जीवोंके मुख्य चार भेद १ नारकीके जीव, २ तिर्यच=पशू पक्षी साप प्रमुख जीव. ३ मनुष्य. ४ देवता ) इनकी रक्षाकरे

यह ५ स्थावर और ४ त्रस प्राणी इन सबको मुनि तिन करण तिन जोगसें किंचित् मात्रभी दुःख नही उपजावे यथा शक्ति रक्षा करे.

☞ कितनेक लोक १ आयुष्य निभानेको ( शरीरके निर्वाह अर्थे ) २ यश किर्ती मिलानेको (उत्सवादिक कार्यमें) ३ मानके मरोडेसें ( पूजाके

अर्थे ) ४ जन्म मरणसें छुटनेको ( धर्म=मोक्षकी इच्छासें ) ५ दुःखसें छुटनेको ॥ इसने कारण इन छेइ कायाकी हिंसा आप=स्वताहा करतेहै, और दुसरे पास करातेहै. और जो कोइ छे काया जीवोंकी हिंसा करतेहै उस्को भला जानतेहै वो प्राणी महा मुढ ( मूर्ख ) है. यह हिंसा सुख निमित्त करतेहै परंतु आगमिक=आगु बहोतर दुःख रूप होवेगी, ऐसा श्री वीर प्रभुने ' आचारांग ' सूत्रके पहिले अध्ययनमें फरमायाहै.

१० 'अजीव काय संयम'—अजीव ( निर्जीव ) वस्तू-वस्त्र पात्र पुस्तक प्रमूखकोभी अयत्नासें नही वापरे कारण जिस्की मुदत पके पहिले उसका विनास होजाय, क्योंकि हर कोइभी वस्तु विना आरंभसें नही निपजतीहै और—गृहस्थको मुफत नही मिल्तीहै. प्राणसें प्यारी वस्तूकोभी गृहस्थ धर्मार्थ साधु मुनिको दे देवे,अर्थात्—आर्पण करतेहै. तो साधु मुनिको योग्यहैकि दुसरी अच्छी वस्तुके लालचसें उस वस्तुका विनास नही करना चाहिये,

११ ' पेहा संयम '—हर कोइभी वस्तु विना देखे वापरना ( उपयोगमें लेना ) नहीं इससें

अपने देहकी ( शरीरकी ) भी रक्षा होतीहै. और-विष युक्त प्राणीसें बचावभी होताहै.

१२ ' उवेहा संयम '-मिथ्यात्वी और-भृष्टाचारीयोंका विशेष समागम ( हमेशाका परिचय ) वर्जे तथा मिथ्यात्वियोंको समदृष्टी (जैनी) बनावे. जैनी गृहस्थको साधुपणा समजावे. और-धर्मसें डिगे उनको पीछे दृढ करे.

१३ ' पमज्जणा संयम '-अप्रकाशित भूमिमें तथा रात्रिको रजोहरणसें पृथ्वी पूंजे ( झाडे ) विना चले नही तथा वस्त्र पात्रमें तथा शरीरपर कोइ जीव दृष्टी आवे. या मालुम् पडेतो गोच्छा ( पुंजणी ) सें पूंजकर अलग ( दूर ) करदेवे.

१४ ' पारिठावणीया संयम ' मल मूत्र आदि परठावणेकी जगा. जिहां हरी लीलोतरी तथा लीलन फुलन दाणे बीज तथा हर कोई जीव जंतु कीडी प्रमुख नही होवे वहा यत्ना सहित परठावे.

१५-१६-१७ ' मन वशमें रखे, वचनसें झुट नही बोले. काया यत्नासें परवर्तावे, यह १७ प्रकारका संयम हुवा, सो उपाध्यायजी सम्पूर्ण तरह पालतेहै. ॥ इति ॥

## १० प्रकारे यती=साधुका धर्म.

गाथा.

खंति मुत्तिय अज्जव, मद्दव लाघव सच्चेय ॥
संयम तव आकिंचण बंभचेर वासीयं ॥१॥

अर्थ—१खंति=क्षमावंत, मुत्ति=निर्लोभता, ३ अज्जव=ऋजुता=सरलता, ४ मद्दव=मृदुता=नम्रता=निरऽभिमानी, ५ लाघव=लघुता=हालकपणा धारण करना, ६ सच्चेय=सत्यता, ७ संजम=संयम, ८ तव=तप, ९ आकिंचण=परिग्रहपणा रहित, १० बंभ=ब्रह्मचर्य ॥ इति ॥

## ब्रह्मचर्यकी ९ वाड उपदेश युक्त.

☞ सूचनाः जैसें कृषाना आपने खेतके रक्षाके वास्ते काँटेकी वाड (कुपाट) लगाताहै. वेसेंही ब्रह्मचारी अपने ब्रह्मचर्य ( शील )व्रत रूप अति पवित्र फलित क्षेत्रकी स्वरक्षाकेलिये नव नव रूप ९ वाड करतेहैं.

१ पहिली वाडमें-ब्रह्मचारी पुरुष मनुष्यणी तिर्यंचणी और नपुंसक जिहां रहना होवे वहां ( उस जगह )में रहना नहीं, जो कदाचित् रहेतो जैसें बिल्लीवाले मकानमें उंदरे ( च्चवे ) रहेतो वो उंदरेका विनाश ( घात ) होताहै. वैसेंही शील (ब्रह्मचर्य) की घात होतीहै

२ दूसरी वाडमें-ब्रह्मचारी पुरुष, स्त्रीके शृंगार हाव भावकी कथा=वार्ता करे नही. जो कदाचित् करेतो जैसें लिम्बु इमली आदि खटाइका नाम लेनेसें मुखमें पाणी छुटताहै तैसेंही मन चालितहोके अति उत्तम शील व्रतका भंग होताहे

३ तीसरी वाडमें ब्रह्मचारी पुरुष स्त्रीके आसन-पर बैठे नही अर्थात् जिस जगह स्त्री बैठी होय उस जगह कभी दो घडी (४८ मिनीट) तक बैठे नही, जो कदाच बैठेतो जैसें-भूरे कोळेका फलके स्पर्शसें कणिक (गहूँका आटा) नाश होवे वैसेंही शील रत्नका नाश होवे

४ चौथी वाडमें-ब्रह्मचारी पुरुष, स्त्रीके अंग उपांगादिक विषय (विकार) दृष्टीसें देखे नही जो कदाचित् देखेतो. जैसें कभी आख (नेत्र) वाला मनुष्य सूर्यकी सन्मुख बहोत देखनेसें नेत्रका विनाश होताहे. तैसेंही अमूल्य शीलका नाश होताहै.

५ पांचमी वाडमें-ब्रह्मचारी पुरुष टट्टी भीत=दीवाल पणिच पडादादिक के अंतरसे स्त्री पुरुष संसारके भोग विलास रंग राग गीत=गायन हास्य क्रीडा-दिकके शब्द कानमें-सुननेमें आवे वहां रहे नही जो कदाच रहेतो जैसें-घीकाघडा और-मैनका

गोळा अग्निकेपास रहनेसें पिगलताहै. तैसेंही मन पीगलकर अति उत्तम शिलका विनाश होताहै

६ छट्टी वाडमें—ब्रह्मचारी पुरुष पहिले जो संसारमें स्त्रीके साथ कामक्रीडा करी होवे उसको याद करे नहीं जो कदाच याद करेतो जैसें—कोई परदेशी एक बुड्ढीके पाससें छाछ पीकर परदेशको चलेगये फिर—छे महीनेसें ओही परदेशी वहा पीछे चले आये. तब ओ बुड्ढीनें उनको देखके ऐसा कहाकि—अहो भाइ तुम आव्वल मेरेपासमें जिस मटकेके आंदरकी छाछ पीकर गयेथें तब तुह्मारे पिछे उस मटकेके आंदर छाछमें मरा हुवा साप निकलाथा! इत्ना सुनतेही उनको तुर्तही वो सापका जहेर चढा. और—वो परदेशी वहां मरगये, तैसेंही पूर्वकी काम क्रीडा संभारनेसें ( याद करनेसें ) उत्तमोत्तम ब्रह्मचर्यकाभी घात होताहै.

७ सातमी वाडमें—ब्रह्मचारी पुरुष दिन २ प्रते (नित्य=हमेशा) कामोतेजक—सरस २ आहार करे नही. जो कदाच करेतो जैसें—सन्निपातके रोगीको दूध सक्करका आहार आयुष्यका घात करताहै. तैसेंही अमूल्यरत्न ब्रह्मचर्यका विनाश होताहै

८ आठमी वाडमें—ब्रह्मचारी पुरुष मर्यादा (प-

माण ) उपरांत ( क्षुधा=भुक उपरात=अणभावतो ) दाव २ कर ( ठास २ कर ) आहार करे नही जो कदाच करेतो जैसें -सेरभर खीचडी पके एसी हाडीमें सव्वासेर खीचडी पकानेसें ओ हाडी फुट जावे. तैसेंही ब्रह्मचर्यभी तुट जावे=नाश होवे

९ नवमी वाडमे–ब्रह्मचारी पुरुष शरीरकी शोभा विभूषा ( शृंगार ) इत्यादिक चित्तको अकर्षण करनेवाला रुप करं नहीं जो कदाच करेतो जैसें– निर्भागीके हाथमें चिंतामणी रत्न टीकता नहींहै तैसेंही ब्रह्मचारीका ब्रह्मचर्य (शील)भी रहता नहींहै

इति श्रीमल्लोका गच्छान्तरीय आदि (प्रथम=मुळ) सम्प्रदायिकके स्वामी परम पूज्यपाद श्रीमान श्रीकहानजी ऋषिजी महाराजके सम्प्रदायके सरल स्वभावी मुनिश्री दगडु ऋषिजी संग्रहित "रत्न अमोल मणि प्रकाशिका." अपर नाम 'आवश्यक निर्पक्ष सत्य बोध.' नामक ग्रन्थका प्रथम प्रकरणं समाप्तं.

॥ श्रीजिनेंद्राय नम ॥

# प्रकरण–दुसरा.

## गुरु वंदनाके ३२ दोष अर्थ युक्त.

१ 'अणाढा दोष '–अर्थात्–वंदना करनेसें जो कर्माकी निर्जरा रुप फल होताहै उसको नहीं जानता फक्त आपने कुल परपरासें यह आपने गुरु है इसलिये वदना करनीही चाहिये, वगेरा विचारसें आदर भाव रहित वंदना करेतो दोष

२ 'स्तब्ध दोष. '–यह दो प्रकारसें लगे. एकतो शरीरमे शूल प्रमुख रोगोंकी पीडासे दुःखीत हुवा वंदणा करती वक्त प्रफुल्लित चित्त नही होवे सो 'द्रव्य स्तब्ध दोष' और-दुसरा स्वभाविकही शुन्य चित्तसें हुल्लास भाव नही आवेसो 'भाव स्तब्ध दोष.'

३ 'परविध दोष. '–जैसें मजूरको मजूरी देकर कोइ काम कराया. वो काम जैसा तैसा करके चला जावे. तैसेंही विचारसें यथा विधी वदना नही करे सो दोष.

४ 'सपिंड दोष '–आचार्यजी उपाध्यायजी और साधुजी ए सबको भेली एकही वक्त वंदना

करे, अलग२ वंदना नही करेतो दोष.

५ 'टोल दोष.'–वंदना करती वक्त शरीरकु एक स्थान स्थिर नहीं रखे तथा तीड पक्षिकी तरह हलता हुवा. वंदना करेतो दोष.

६ 'अंकुश दोष.'–जैसें हाथी अंकुशके डरसें मावतकी इच्छा मुजब चले. तैसेंही गुरुजीके कोपके डरसें वंदना करे. परंतु स्वइच्छासें वंदना नही करेतो दोष

७ 'कच्छप दोष'–पाणीमेंका काच्छवेकी तरह चारोंही तरफ देखता जाय, और–वंदना करता जाय सो दोष.

८ 'मच्छ दोष'–जैसें पाणीके आश्रयसें मच्छी रहतीहै. तैसें किसीभी प्रकारका आश्रयके लिये वंदना करेतो दोष.

९ 'मन प्रदुष्ट दोष.'–आपने मन प्रमाणें गुरूजीने कार्य जो नही कीया. इसलिये मनमें द्वेष भाव रखकर वंदना करेतो दोष.

१० 'वंदिका वंदन दोष.'–इस्के पांच भेद १ दोनो हाथ गोडे उपर रखकर वदना करे २ दोनो हाथके बीच दोनो गोडे रखकर वंदना करे. ३ दोनो हाथके बीच एक गोडा रखकर वंदना

४ एक हाथ खोलेमें रखकर वंदना करे. ५ दोनो हाथ खोलेमें रखकर वंदना करे ॥ यौं पांच तरह वंदना करेतो दोष.

११ 'भय दोष.'—लोकमें अपयशके डरसें तथा गुरुमहाराजके कोप (गुस्सा) के डरसें वंदना करेतो दोष.

१२ 'भंजन दोष.'—और-सब जनोनें वंदना करी तो अब मुझकोभी करना चाहिये. ऐसें विचारसें वंदना करेतो दोष.

१३ 'मित्र दोष.'—गुरु महाराजके साथ मित्रता करके वंदना करे. अर्थात्–पूज्य बुद्धि नही रखेतो दोष.

१४ 'गारव दोष.' मै गुरुमहाराजको यथा विनय विधी सहित वंदना करुगातो लोक मुझको तुर पंडित विनयवंत कहेंगे. इत्यादि अभिमान वसें वंदना करेतो दोष

१५ 'कारण दोष.'—मै यथा विनय विधी स- वंदना करुंगातो गुरुमहाराज मुझको इच्छित देवेंगे ऐसा समझकर वंदना करेतो दोष.

६ 'स्तैन्य दोष.' मै वंदना करते वक्त लोक तो मेरेको छोटा समझेंगे. इसलिये कोई देखे

नही ऐसी तरह छिपकर=गुपचुप वंदना करेतो दोप'

१७ 'प्रत्यनीक दोप'–गुरु महाराज स्वाध्याय (सज्झाय) तथा आहार वगैरे अन्य कार्यमें लगे होवे उस वक्त उनको खिजानेको. आगर वैर भावसें वंदना करेतो दोप

१८ 'रुष्ट दोप'-आप क्रोधमें रुष्ट होवे और-गुरु-महाराजकुभी क्रोधमें रुष्ट करके वंदना करेसो दोप.

१९ 'तर्जित दोप,–तर्जन (हाथके आंगुष्टेके पासकी) आंगुलीसें गुरुमहाराजको बताकर ऐसा कहेकि यह ऐसें गुरु क्या कामके ? कुच्छ देतेतो नहींहै. फक्त योंही मुफत वदना करना पडताहै. इस तरह कहे अथवा चितवे इत्यादि ऐसें विचारसें वदना करे सो दोप.

२० 'शठ दोप'–मुर्खकी तरह गुण अवगुण कुच्छ नही समजता फक्त अन्यकी देखा देख दंडवत वगैरा करे सो दोप.

२१ 'हीलना दोप'–गुरुमहाराजको ऐसा कहेकि तुम वंदने योग्यतो नहीं हो. परंतु तुह्मारा गौरव (वडेपना) रखनेको मै तुमकु वंदना करताहूं इत्यादिक निंदाके वचन कहके अथवा चितवके वंदना करे सो दोप.

२२ 'कु चित्त दोप'—गुरुमहाराजके सन्मुख बातोंभी करता जाय और—वंदनाभी करता जाय सो दोप.

२३ 'अंतारित दोप'—गुरुमहाराजको बहोत दुरसें कोइ जाने और कोइ नही जाने. इस तरह वंदना करे सो दोप

२४ 'व्यंग दोप'—गुरुमहाराजके सन्मुख रह-कर वंदनातो नही करे. आजु बाजु रहकर वंदना करे सो दोप.

२५ 'कर दोप'—जैसें राजाजीका हॉसल दिये विना छुटका नहीं. तैसेंही गुरु महाराजको वंदना करे विनाभी छुटका नही होनेका. इत्यादिक ऐसें विचारसें वंदना करे सो दोप.

२६ 'मोचन दोप' आपने मनमें ऐसा कहेकि चलो गुरुमहाराजको वंदना करके आवे पाप कट जावे. फिर—सबदिनकी नचीताइ इत्यादि ऐसें विचारमें वंदना करे सो दोप.

२७ 'आश्लिष्ट दोप' वदना करती वक्त भी आपना मस्तक और हाथ गुरुमहाराजके चरणहत लगाना पडताहै. सो नही लगाता हुवा. तेहे -ऊँटकी तरह गरदन झुकाकर चला जावेतोंभीहै.

## साधुको वंदना करणेसें ६ गुण प्राप्ति.

१ 'विनयोपचार'-प्रथम विनय गुणका आराधिक होवे अर्थात्-इस विश्वमें जितने गुणहै. उन सब गुणोंमेका अव्वल दरजेका गुण विनय=नमृताहीहै जिहां विनय गुण होताहै वहां सर्व गुण आकर्षीत=खैचते हुवे आपसेंही चले आतेहै! विनयसें सत्य ज्ञानकी प्राप्ति होतीहै और-सत्य ज्ञानसें शुद्ध वस्तुका स्वरूप जान पडताहै. जो शुद्ध वस्तुका स्वरूप जानेगा ओही यथार्थ श्रद्धेगा जानपने विना शुद्ध श्रद्ध जमनी=स्थीर होनी वहोतही मुश्कील है इसलिये ज्ञानसेंही 'दर्शन'-सम्यक्त्व रत्नकी प्राप्ति होतीहै और धर्मका मूल 'विनय'=नमृताहीहै. सो आगारी और अणगारी धर्म प्राप्त करके अनुक्रमें सर्व कर्म क्षय करेगा ओही जीव परम शिव सुख=अक्षय मोक्ष स्थानको प्राप्त होवेगा! विशेष विनयका विस्तार मुनिश्री अमोलक ऋषि कृत अति उत्तम-'परमात्म मार्ग दर्शक' नामका ग्रंथमें देखो!

२ 'मान भंग'-मिथ्या अभिमान नामक महा भयंकर शत्रुका नाश करके निर अभिमानी होवे.

३ ' पूज्य भक्ति ' पूज्यपुरुषोंकि भक्तिका महा लाभ प्राप्त करे

४ ' जिनाज्ञाऽराधन '—श्रीजिनेश्वर सर्वज्ञ वितराग प्रभुकी आज्ञाका पालने वाला होवे.

५ ' धर्म वृद्धि '— गुरुमहाराजके कृपासें सूत्र धर्म और चारित्र धर्मकी वृद्धि करे.

६ ' अक्रिय '—और–यों धर्मकी आराधना करनेसें सर्व कर्मका नाश होकर ' अक्रिया=पाप रहित सिद्ध रूप जो परम पदहे उसकी प्राप्ति होवे

☞ सूचना—अव देखीये साधुको वंदना करनेसें कितना वडा भारी लाभ प्राप्त होताहै

## साधुकी संगत करणेसें १० गुण प्राप्ति.

१ ' साधुके संगतसे=दर्शनसें प्रथमतो ज्ञान सुननेका योग वने २ जो सुनेगा उनको अवश्यही ज्ञान प्राप्त होवेगा ३ ज्ञानसें विज्ञान (विशेष ज्ञान) वढनेका स्वभावहीहै ४ विज्ञानसें सुकृत दुकृत के फलको जानने-वाला होवे. उससें दुकृत कर्मका त्याग करे. ५ जो दुकृत कर्मका त्याग=पच्चख्खाण किया सोही संयम ( आश्रवका रुंधन ) हुवा. ६ जिसनें आश्रवका रुंधन किया उसने तीर्थकर देवकी आज्ञाका आराधन किया.

७ आश्रवका रुंधन और वीतराग सर्वज्ञ प्रभुकी आज्ञाका आराधन है ओही तपहै, ८ और-तपस्यासेंही कर्म कटतेंहै ९ कर्म कटनेसें अक्रिया स्थिरजोग= सर्व पाप रहित होतेंहै. १० जो सब पाप रहित होतेहै उनको ही मोक्ष सुख प्राप्त होताहै.

☞ सुचना-अब औरभी इधर जरा लक्ष दिजीयेकि- साधुकी संगत ( दर्शन ) सें कितना बडा भारी लाभ प्राप्त होताहै ! अब ऐसें महा उत्तम तरण तारण सत्पुरुषोंकी आशातना नही करना चाहिये. इसलिये यहा ३३ आशातना लिखताहुं

## गुरुजीकी ३३ आशातना.

१ गुरुमहाराजके आगे चले नहीं. २ गुरुमहारजके बरोबर चले नहीं. ३ गुरुमहाराजके पीछे अडकर चले नही. ४ गुरुमहाराजके आगे व्यर्थ खडा रहे नही ५ गुरुमहाराजके बरोबर खडा रहे नहीं. ६ गुरुमहाराजके पीछे अडकर खडा रहे नही ७ गुरुमहाराजके आगे बैठे नही. ८ गुरुममहाराजके बरोबर बैठे नही. ९ गुरुमहाराजके पीछे अडकर बैठे नहीं. १० गुरुमहाराजके पहिले सुची करे नही. ११ गुरुमहाराजके पहिले इरियावही ( आवा गमनादिक पापसें निवृत्त होनेका पाठ )

पडिक्में नही। १२ कोइभी दर्शन आदि कार्यार्थ आवेतो गुरुमहाराजके पहिले आप होकर उसीको बोलावे नही. १३ आप सुता होवे और-गुरु महाराज बोलावेतो आप सुनतेही तुर्त उठकर उनके प्रश्नका उत्तर बडी नम्रतासें देवे. १४ गुरुमहाराजके हुकमसें आप किसी कार्यार्थ कही जाकर पीछे आया होवे. उसके मध्यमें जो कुच्छ हुवा होवे सो सब बयान निष्कपटतासें गुरुमहाराजके आगे प्रकाश करके कहे. १५ आहार वस्त्र पात्र पुस्तकादिक कोइभी वस्तु किसीके पाससें ग्रहण करी होवे ओ वस्तु पहिले गुरुमहाराजको बताकर फिर आप ग्रहण करे. १६ कोइभी वस्तु आप दुसरेके पाससें ग्रहण करी होवेओ वस्तु पहिले गुरुमहाराजको विनय=नमृता सहित इस तरह आमन्त्रण करेकि;अहो तरण तारण परम पूज्य गुरु देव यह वस्तुको अवश्य आप ग्रहण करके मुजको कृतार्थ=सफल करो इत्यादि अति नमृ पणेसें विनंती करे! जो गुरुमहाराज उस वस्तुको स्विकार करेतो आप मनमें वहोतर खुशी होवे. और-गुरु देवका वहोत २ आभार मानकर उनके गुणग्राम करे. १७ कदाच जो गुरुमहाराज उस वस्तुको

ग्रहण नही करेतो उनके आज्ञा (हुकम) सें वहांपर विराजते हुवे आपने संयति स्वधर्मीयोकोभी अलग२ आमंत्रणा करते वक्त सबको अलग२ ऐसा कहेकि–अहो तरण तारण माहानु भाव! आप मेरे-पर पूर्ण अनुग्रह करके इस वस्तुको ग्रहण करके मुझको तारो. सफल करो? इत्यादि अतिनम्रपणे-सें विनंतीकरे! जो उसवस्तुको आपनेस्वधर्मी=संयतिजीने ग्रहण करीतो आप मनमें वहोत२ खुशी होवे. ओर–उनकाभी वहोत २ आभार मानकर गुणग्राम करे! कदाच उस वस्तुको कोइनेभी ग्रहण नही करीतो फिर–गुरुदेवके आज्ञासें उस वस्तुको आप उपयोगमें लेवे. १८ गुरु और शिष्य एकही मांडलेपर आहार करनेको बैठें होवेतो सरस मनोज्ञ आहार गुरुमहाराजके भोगमें आवे ऐसा करे १९ गुरुजी जो आदेश (हुकम) फरमावेतो उसे सुना अनसुना नही करे परंतु गुरुमहाराजका हुकम वहोत २ आदर भावसें ग्रहण करे. २० गुरुमहाराजका हुकुम सुनतेही तुर्त आसनको छोडके खडा होकर दोनु हाथ जोडके अति विनय नम्रतासें उत्तर देवें२१ गुरुमहाराजके साथ वारतालाप करती वक्त जी? तहेत? प्रमान? इत्यादिक

उंच शब्दोंसें करके उनका वचन सुने. तथा बडी नमृतासें प्रत्युत्तर देवे २२ परंतु गुरुमहाराजकु ऐसा नही कहेकि रे ! तूं ! क्या ! कहता है. इत्यादिक ऐसें हलके शब्द कभी बोले नही २३ गुरुमहाराज कृपा करके जो जो हितशिक्षा देवे. ओ हितशिक्षा आप बहोतही योग्य जानके उत्सुकतासें=हर्षभावसें ग्रहण करे. और-उस प्रमाणें वर्ताव करनेकी इच्छा दरसावे. और यथा शक्ति वर्तावभी करे. २४गुरुमहाराज जो ऐसा फरमावेंकी. गिलानी रोगी-तपश्वी-नवादिक्षित-ज्ञानी इन संयति महा पुरुषोंकी वैयावच्च (सेवा-भक्ति) करो ! तो तुर्त आपना सब काम छोडकर गुरुमहाराज कहे सो कार्य करे? परंतु यों (ऐसा) नहीं कहेकि यह आमुक सब काम मैं भाकेलाही करूं क्या? कुच्छतो तुमभी करो २५ छद्मस्थ आदि प्रसगमें व्याख्यान प्रमुख कोई कार्यमें गुरुमहाज भूलगये होवे अगर कोई काम बिगड गया होवे तोभी शिष्य-गुरुमहाराजकी भूल प्रगट करे नही. कदाच गुरुमहाराज पुछेतोभी आप गुरु महाराजको अति आदर सत्कार सनमान पूर्वक उँच वचनोसें विनय=नमृता सहित यथा तथ्य मर्यादासें कहे. २६ गुरुमहाराजको कोईभी प्रश्नादिक

पुछेतो पहिले आप उत्तर देवे नही.गुरुमहाराज जो खुशीसें आज्ञा देवेतो आप उस वक्त गुरुदेवको 'तिख्खुत्ता'के पाठसें यथा विनय¹ विधी सहित वंदना=नमस्कार करके उनका उपकार दरसाय-कर अति नम्र पणेसें उत्तर देवे २७ गुरुमहाराजकी महीमा सुनकर आप बिलकुल नाराज नही होवे. और-आप विशेष खुशीहोकर गुरुदेवकी गुण=कीर्ति करे २८ साधु-साधवी श्रावक-श्राविका। में भिन्न भेद नही करे कि यहतो मेरे और-यह गुरुमहा-राजके, २९व्याख्यान धर्मोपदेश तथा संवाद करते विशेष वक्त होजावेतो गोचरी आदिकका काल (वक्त=टैम) उल्लंघता होवे तोभी आप यौं(ऐसा) नहि कहेकि अब कहां लग इसको घसीटोगे ! अ-मुक कामकाभी कुच्छ ध्यान है या नही है? इत्या-दिक ऐसें वचन कहकर अंतराय देवे नही, ३० गुरुमहाराजके वस्त्र पात्र बिछाना रजोहरण पुंजणी प्रमुख उपगरणको आप पग आदिक लगावे नही और-कदाचित् भुलकर लग जावेतो उसी वक्त आप गुरुदेवको यथा विनय विधी सहित तिख्खुता' के पाठसें वंदना=नमस्कार करके जो अपराध हुवा होवे उस अपराध बदल क्षमावे अर्थात्-माफी

मांगे. २१ जो अधिकार गुरुमहाराजने व्याख्यानमें फरमाया होवे उस (ओ) अधिकारको आप विशेष विस्तारसे ओही (उसी) परिषदामें आपना प्रसंसा निमित्त पीछे कहे नही, २२गुरुमहाराजके वस्त्र पाट प्रमुख उपगरण आपने काममें लगावे नही. कदाचित्त-कोई जरुरीका ऐसाही प्रयोजन जो पडजायकी अब वापरे विना चले नही तब गुरुदेवकी आज्ञा लेकर यत्ना सहित वापरे. ३३ गुरुमहाराजसें सदोदीत नीचा रहे (१) द्रव्यसेंतो आपका बैठनेका आसन नीचा रखे दोनु हाथ जोड कर आदर सत्कार सनमान देवे और उचे वचनोसें वारतालाप करे हामेशा विनय=नमृतासें वरते. तथा आज्ञा प्रमाणे काम करे इत्यादि ! (२) भावसें निराभिमानी निष्कपटता नम्रता सरल स्वभावी दासानु दास वृतिसें हामेशा रहे गुरु महाराजका भला इच्छे !

☞ सूचना—यह ३३ आशातनाको टालके जो जो गुण उपर बताये हे उस मुजब प्रवर्ती करके गुरु भक्ति सदा करने वाले जीव परमात्म मार्गमें प्रवर्तने वाले होते है !

पुछेतो पहिले आप उत्तर देवे नही. गुरुमहाराज जो खुशीसें, आज्ञा देवेतो आप उस वक्त गुरुदेवको 'तिख्खुत्ता'के पाठसें यथा विनय विधी सहित वंदना=नमस्कार करके उनका उपकार दरसायकर अति नम्र पणेसें उत्तर देवे. २७ गुरुमहाराजकी महीमा सुनकर आप बिलकुल नाराज नही होवे. और-आप विशेप खुशीहोकर गुरुदेवकी गुण=कीर्ति करे २८ साधु-साधवी श्रावक-श्राविका में भिन्न भेद नही करे कि-यहतो मेरे और-यह गुरुमहाराजके, २९ व्याख्यान धर्मोपदेश तथा संवाद करते विशेप वक्त, होजावेतो गोचरी आदिकका काल ( वक्त=टैम ) उल्लंघता होवे तोभी आप यौं(ऐसा) नहि कहेकि अब कहां लग इमको घसीटोगे ? असुक कामकाभी कुच्छ ध्यान है या नही है? इत्यादिक ऐसें वचन कहकर अंतराय देवे नही,, ३० गुरुमहाराजके वस्त्र पात्र बिछाना रजोहरण पुंजणी प्रमुख उपगरणको आप पग आदिक लगावे नही और-कदाचित् भुलकर ,लग जावेतो उसी वक्त आप गुरुदेवको यथा विनय विधी सहित 'तिख्खुता' के पाठसें, वंदना=नमस्कार करके जो अपराध हुवा होवे उस अपराध बदल क्षमावे अर्थात्–माफी

मांग. ३१ जो अधिकार गुरुमहाराजने व्याख्यानमें फरमाया होवे उस (ओ) अधिकारको आप विशेष विस्तारसें ओही (उसी) परिषदामें आपना प्रसंसा निमित्त पीछे कहे नहीं, ३२गुरुमहाराजके वस्त्र पाट प्रमुख उपगरण आपने काममें लगावे नही. कदाचित्-कोई जरूरीका ऐसाही प्रयोजन जो पडजायकी अब वापरे विना चले नहीं तब गुरुदेवकी आज्ञा लेकर यत्ना सहित वापरे. ३३ गुरुमहाराजसें सदोदीत नीचा रहे (१) द्रव्यसेंते आपका वैठनेका आसन नीचा रखे दोनु हाथ जोड कर आदर सत्कार सनमान देवे और उचे वचनोंसें वारतालाप करे हामेशा विनय=नमृतासें वरते. तथा आज्ञा प्रमाणे काम करे इत्यादि ! (२) भावसें निराभिमानी निष्कपटता नम्रता सरल स्वभावी दासानु दास वृतिसें हामेशा रहे गुरुमहाराजका भला इच्छे !

☞ सूचना—यह ३३ आशातनाको टालके जो जो गुण उपर वताये है उस मुजब प्रवर्त्ती करके गुरु भक्ति सदा करने वाले जीव परमात्म मार्गमें प्रवर्तने वाले होते है !

## गुरु आशातनाका फल.

दशवैकालिक सूत्रमें फरमायाहैकि १ जो कोइ मूर्ख मनुष्य जाज्वलमान अग्निको पांवसें दवायकर बुझाना चाहाताहै. उसके पांव जरुरही जलतेहै २ और-द्रष्टी विष सर्पकी जो द्रष्टी मात्रसेंही अन्यको जला डाले. ऐसें द्रष्टी विष सर्पको जो कोइ मूर्ख मनुष्य कोपायमान करके जो सुख चहावे ओ आवश्यही मरताहै ३ जो कोइ मूर्ख मनुष्य महा हलाहल विष ( जेहर ) खाकर, अमरत्व चहाताहै ओ आवश्यही मरताहै. ४ जो कोइ मूर्ख मनुष्य मस्तकसें पहाडको तोडना चहाताहै उसका मस्तक अवश्यही फूटताहै. ५ जो कोइ मूर्ख मनुष्य मुष्टी प्रहरसें भाला बरछी आदि शस्त्रोको मोचना चहाताहै. उसका हाथ जरूरही कटताहै? और-इत्यादिक ऐसें अनहोनेके काम कदापि मंत्रके प्रयोगसें अगर पूर्व पुण्यके जोगसें, सुखदाताभी होजावे परंतु गुरुमहाराजकी आशातना करके कोइ किसीभी तरहका सुख चहावेतो कबीभी सुख नही मिलनेका; और-दुःखतो जरूरही मिलेगा! गुरुमहाराजकी आशातना करनेसें आदि सर्व गुणोको नाश होताहै. और-वि-

तराग सर्वज्ञ प्रभुजीने ऐसा फरमायाहै कि ' नयावि मोख्खो गुरु हिलणाए ' अर्थात्-गुरुमहाराजके निंदकको त्रिकालमेभी कदापि मोक्ष नही मिलताहै.

## आठ प्रकारके श्रावक.

१ ' अम्मापिउ समाणे '-साधूओंको सर्व कार्य आहार-पाणी-वस्त्र-पात्र-औषधी प्रमुखकी चिंता रखके साता उपजावे. और-कदाचित्त साधु प्रमाद वश होकर साधु समाचारीसें चूक जायतो आँखोसें देखकरभी स्नेह रहित नही होवे. यथा उचित विनय=नम्रता सहित हितशिक्षा देवे सो माता पिता. समान श्रावक !

२ ' भाउ समाणें '-हृदयमेंतो साधुओंपर बहोत२ स्नेह रक्खे लेकिन विनय-भक्तिमें आळस (परमाद) करे. परंतु संकट समय यथा योग्य प्राण झोंकके साहाय्यता करे. सो भाइ समान श्रावक.

३ ' मित्त समाणे '-कोइ कारण सर ओंसें रुस जावे परंतु अपने स्वजनोंसेंभी ओंको अधिक समजे. सो

४ ' सव्वति समाणे ' दयी. छिद्र गवेषी होताहै ॥

साधु चूक जायतो उस दोपको प्रगट करे सो शोक तुल्य श्रावक.

५ 'आयस समाणे'—साधुओंका प्रकाश्या हुवा सूत्रार्थ जिसके हृदयमें यथार्थ विंवित होवे, भूले नहीं, सो आदर्श (आरीसा=कॉच) जैसा श्रावक.

६ 'पडाग समाणे'—साधुओंके वचनका जिसको निश्चय ( भरोसा ) नहीहै, वो मूर्खों=पाखंडियोंके भरमानेसें उनका चित्त पताकाकी तरह फीर जावे सो पताका समान श्रावक.

७ 'खाणु समाणे,—साधुओंका सद्बोध श्रवण करकेभी अपना असत्य दुराग्रह ( खोटी पकडीहुइ बात ) का त्याग करे नही. सो खीला=खुँटा समान श्रावक.

८ 'खरंठ समाणे'—हितशिक्षा देनेवाले साधुओंकी निंदा करे तथा अयोग्य शब्दोंसें अपमान करे ओर– झुटा कलंक चढावे सो अशुची=विष्टा जैसा श्रावक.

☞ सूचनाः—यह ८ प्रकारके श्रावकोंमेंसे शोक समान ! और–'खरट समान ए दो तरहके जो श्रावकहे वो 'मिथ्याद्रष्टी' है, परतु वो साधुजीके दर्शनको आतेंहै इसलिये श्रावक कहे जातेहै!

## श्रावकजीके २१ लक्षण.

१ ' अल्प इच्छा '–थोडी इच्छा रक्खे अर्थात्–शब्द रूप गंध रस इत्यादि विषयतृष्णा को कमी करे. विषय तृष्णामें अत्यंत ग्रध्ध ( लयलीन ) नही होवे.

२ ' अल्पारम्भ '–छे कायाका आरम्भ वडावे ( वधारे ) नही, अनर्था दंड सेवन करे नही, जितना आरम्भ घटता होवे. उतना घटानेका उद्यम करे

३ ' अल्पपरिग्रही '–उघाडी तथा ढांकी जमीन. खेतं घरं प्रमुख, चांदी सोनां ( सुवर्ण ) धनं धान्य. दो पँग. चार पगका जीव और–धर विखेराकी कोइभी वस्तु प्रमुख परिग्रहकी इच्छा. थोडी रक्खे. अर्थात्–विशेष तृष्णा नहीकरे, कुकर्म कुव्यापार करणेकी बिलकुल इच्छा नहीं रक्खे, जितनी सामग्री प्राप्त हुइहै उतनेमें संतोष धारे, और– यथा शक्ति करीहुइ मर्यादाको सकोचे=कम करे,

४ ' सुशील '– ब्रह्मचर्य पाळे, तथा आचार विचार प्रशंसनीय रक्खे.

५ ' सुव्रति '—व्रत पचख्खाण शुद्ध निरति-

केवली ( सर्वज्ञ ) भाषित दया में धर्म. यह पवित्र तीन तत्वकी शुद्ध श्रद्धावंत होवे अर्थात्–जिनेश्वर सर्वज्ञ प्रभुके तथा साधुके वचन ( वाणी ) पर पूर्ण विश्वास रक्खे.

१९ ' आराधिक '–अरिहंत सर्वज्ञ प्रभुके वचनानुसार करणी करके शुद्ध वृत्ति रक्खे.

२० ' जैन मार्ग प्रभावक '–तन मन धन सें पवित्र दया धरमकी उन्नत्ती करे.

२१ ' अरिहंतके शिष्ये-साधु साध्वी को जेष्ट शिष्ये, और-श्रावक श्राविकाको लघु शिष्ये माने, ( समझे )

## श्रावकजीके २१ गुण.

[1]अखुद्दो [2]रुववं, [3]पगइ सोमो, [4]लोगपियाओ ।
[5]अकूरो [6]भीरु, [7]असढ्ढ, [8]सुदक्खिन, [9]लज्जालू,
[10]दयालू ॥ १ ॥
[11]मझत्थ, [12]सुदिठी, [13]गुणानुरागी, [14]सुपक्खजुतो.
[15]सुदिहदिठी । विसेसन्न [16] [17]वुड्डानुराग, [18]विनीत,
[19]कयन्नु, पर हियत्थकारिए [20], [21]लद्ध लख्खो ॥ २ ॥

१ 'असुद्दो'=अक्षुद्र अर्थात्–क्षुद्र (खराब) स्वभाव (प्रकृति) रहित होके सरल गभीर-धैर्यवंत होवे, और–अपराधिकाभी खोटा नहीं चिंतवे, तो फिर–दुसरेका कहनाही क्या ? सबको हित कर्ता होवे. और-हरेक कार्य दीर्घ विचारसें करने वाले होवे.

२ 'रुववं'=रुपवंत होवे यह बात किसीके स्वाधीनकी नही है. परंतु जो जीव पुण्यका संचय करके आतेहैं. ओही श्रावकके घर आवतार (जन्म) लेतेहैं. वो स्वभाविक रुपवंतभी होतेहै लेकिन यहा ऐसा नही समझनाकि रूप हीनको धर्म ग्रहण नही करना ? धर्मको तो सबही ग्रहण कर सक्तेहैं धर्म सबकोही सुखका कर्ता होताहै. फक्त इहांतो व्यवारीक शोभाके लिये कहाहै.

३ 'पगइ सोमो'=प्रकृतिका शीतल होवे परंतु ऐसा नही होवेकि रुप 'रुडा, गुण वाइडा, जैसो रोहीडाको फूल' इस मारवाडी कहनावत मुजब गुण विना रूपवत शोभता नहीहै. इसलिये प्रकृतिका शीतल होना चाहिये, क्योंकि क्षमा गुण ही सब सद्‌गुणोंको धारण कर सक्ताहै शीतल स्वभावसें सब जीव निडर रहतेहैं. तथा आप वि-

श्वासु होताहै. और–कोइ प्रसंगपर अनेक प्राणी-को सद्बोधकी प्राप्ति करके धर्मात्मा बना सक्तेहै!

४ ' लोगपियाओ '=श्रावकजी सबको प्रीय-कारी लगतेहै. और–यह लोक परलोक अर्थात्–दोनो लोकके विरुद्ध कोइभी कर्तव्य करते नहीहै! गुणवंतकी या किसीकीभी निंदा नही करे. तथा सरळ–भोळा–मूर्ख–दुर्गणी–इत्यादि कोइकीभी हंसी थट्टा=मस्करी नही करे. धनेश्वरी तथा गुण-वंत प्रख्यातवंत इत्यादिककी ईर्षा नही करे. बहोत लोकोके विरोधीके साथ मित्रता नही करे, स्वजन-जाति बंधु, तथा अनाथ दुःखी जीवोंको आप यथा शक्ति साहाय्यता करे उदार परिणामसें दान वि-शुद्ध शील ( ब्रह्मचर्य ) सुद्धाचार तथा विनय= नम्रतादिक उत्तम गुण धारण करे.

५ ' अकूरो '=अक्रूर=शांत निर्मळ चित्त वाला होवे. अर्थात्–जिसका मन निर्मल होताहै. वो स-बको निर्मळ समजताहै और–कोइकेभी छिद्र नही देखताहै. छिद्र ग्राहीका चित्त सदा मलीन रहताहै. वो अनेक सद्‌गुणोपर पाणी फीराके दुर्गणो तर-फही लक्ष रखताहै, जिससें वडेर संत महात्मा त्यागी वैरागी योंकाभी द्रोही ( शत्रु ) बन जाताहै.

और–दोनो लोकमें अनेक आपदा भुगतताहै. ऐसा समजके श्रावकजी हरेक सद्गुणोंकेही ग्राही होतेहैं?

६ 'भीरु'=डरे. अर्थात्–पापसें डरे. जो पाप कर्मसें डरेगा वोही गुणग्राही होके गुणोका भंडार होवेगा, ओर–जिसके पास गुण रूप रत्नोंका खजाना भरा होवेगा वो गुण रूप रत्नको हरण करने वाले या खराब करने वाले चोरोंसें जरूरही डरेंगे. रखे (कदाच) सुगुणका नाश नही होवे! या किसी प्रकारका कलंक नही आवे! अब १ 'द्रव्य चोर'=अधर्मी पापी, दुर्व्यसनी, अनाचारी, पाखंडी, म्लेछ, कृतघ्नी, विश्वासघातकी, निंदक, चोर, जार, लपट इत्यादि अयोग्य मनुष्यका संग नही करे, और–२ 'भावचोर'=मद मतसर कपट दगा. निंदा. चुगुली. व्यभिचार, हिंसा, मृषा, आदि दुर्गणोंको अपने गुण रूप रत्नोंके खजानेमें प्रवेश नही करने देतेहैं इन दोनो चोरोंका प्रसंग बडा भयंकर होताहै. इन चोरोंने बडे २ प्राक्रमी, जपी, तपी, ज्ञानी, ध्यानी, महात्मा, पंडित, आदि सत्पुरुषोंको धूलमें मिला दियेहैं. इसलिये इन चोरोंसें तथा लौकिक अपवाद (निंदा) सें. ओर–परलोक नरकादिक

गतिसें डरना ही उचितहै. जो डरेगा वोही कुकर्मसें बचेगा ! डरना यहभी एक अव्वल दरजेका अति उत्तम गुणहै, इस गुणसें अनेक गुण आकर्पण होके चले आते है, इसवास्ते इस गुणकी बहुतही जरूर है, परंतु धर्मोन्नतिके स्थान इस गुणका आश्रय लेना उचित नहींहै जैसें जो औषधि जिस मरज (रोग) पर वापरनेकी होतीहै वोही मरजपर वापरनेसें गुण करती है. तैसेंही–यह बात अवश्य ध्यानमें रखनेकी है.

७ 'असठ'=सुज्ञ चतुर जो यथा उचित स्थानपर यथा उचित वस्तुका और–यथा उचित गुणका व्यय करतेहै, उनको 'असठ' अर्थात्–सुज्ञ =चतुर कहतेहै, औरभी 'सठ' नाम मूर्खकाहै, जो मूर्ख=अज्ञानी असमज होताहै, उसको कार्याकार्यका विचार नही होताहै, तैसें श्रावक नही होतेहै, श्रावकतो कार्याकार्यका विचार आवश्य करके जो करने लायक काम होवे ओही कार्य करतेहै, और–किसीकाभी मन नही दुःख पावे, ऐसी चतुराइके साथ प्रवर्ततेहै, उनकोही चतुर कहे जातेहै, अथवा चारही गतिसें तिरनेका उपाय धर्म, और–चार कषायको पतली करनेका उपाय

उपसम जो करे वोही श्रावक चतुर, 'असठ'= सुझ होतेहै।

८ 'सुदक्खिन'=सुदाक्षिण, अर्थात्—अच्छे विचक्षण हुश्यार निघामें समजनेवाले अवसरके जाणनेवाले श्रावक होतेहै वो धर्मकी वृद्धि दयाकी वृद्धि, ज्ञानकी वृद्धि करे. और-देव गुरु धर्म की प्रभावनाके कार्यमें तथा इत्यादिक सुकार्यमें सुदक्षिणता वापरतेहै नविर सुयुक्ति निकालकर ज्ञानकी चमत्कारीक वातो रचतेहै. अर्थात्—धर्म वृद्धिमेंही चतुराइका प्रसार करनेसें यह लोकमें यशःस्वी बनके प्रख्याति पातेहै. और—न्यायसें उपार्जन करी हुइ लक्ष्मी बहुत कालतक सुख दाता होतीहै. और—सबको सुखदाता होनेसें आगे आपभी सुखी होतेहै.

९ 'लज्जालु'—लज्जावंत अर्थात्—इह लोककी पर लोककी व्रत भंगकी कुकर्मकी लज्जा धरे (रख्खे)। लज्जावंत कितनाही दुर्गुणी हुवा तोभी ओ ठिकाणेपर आताहै. कहाहैकि 'लज्जा गुणोघ जननी.' लज्जा अनेक सद्गुणोकी जननी=जन्म देनेवाली माताहै. अर्थात्— लज्जा गुण होनेसें शील संतोष दया क्षमा आदि अनेक सद्गुण आ-

कर्पीत होके चले आतेहै. लज्जावंतसें झगडा तंटा व्यभिचार दगा फटका नही होताहै. इससें वो सबको प्यारे लगतेहै. और–आदर सत्कार सनमान पातेहै. इत्यादि अनेक सद्गुणोकी धारक लज्जाको श्रावकजी अपने अंगमें धारण करतेहै.

१०'दयालू'–दया यहतो सर्व सद्गुणोंका और–सर्व धर्मका मूलहीहै. जिसके घटमें दया होतीहै. वोही धर्मात्मा साधु श्रावक कहे जातेहै. खाली (युंही) दया२ का पोकार करनेसें दयालु नही होतेहै. परंतु दयाके कृत्य निःस्वार्थ बुद्धिसें करके बताने वालेही दयालु होतेहै. दयालु अपनी आत्मा समान सब आत्माको जानतेहै. अपनेको दुःखसें जैसा दुःख होताहै. वैसाही दुसरेकोभी दुःख होताहै. सो धर्मका और–उपकारका कारण जानकर आपनेसेंभी ज्यादा दुसरेकी हिफाजत करतेहै. अर्थात्–परोपकारके लियेतो वक्तपर प्राणभी झोंक देतेहै. धनकीतो फिर कहनाही क्या? जितना समय परोपकारके काममें लगे उतनाही आयुष्य लेखे लगा समझे! और–जितना द्रव्य परोपकारमें लगे उतनाहीं धन अपना समझतेहै. और–हरेक कार्यमें किसी जीवका नुकसान नही होवे. ऐसें प्रव-

र्ततेहै. दुष्काळ आदि विकट प्रसंगमें गरीव दुःखी इत्यादि अनाथ जीवोको यथा शक्ति साहाय्यता करे. तन मन धनसें जितनी दयाकी वृद्धि होवे उतनी आवश्य करे!

११ ' मझत्थ '=मध्यस्थ परिणामी होवे. कोइभी अच्छी और-वूरी वस्तुपर अत्यंत राग और द्वेष नही करे. कदाच छद्मस्थके जोगसें मनोज्ञ अमनोज्ञ वस्तु देखकर राग द्वेष मय परिणाम प्रगमेंतो ज्ञानसें अपने मनको तुर्त घेरलेतेहै. वो जानतेहैंहेकि पुद्गल ( वस्तु ) का स्वभाव सदा=हमेशा पलटतेही रहताहै. अच्छेके वूरे और-वूरेके अच्छे होतेहै जिसके स्वभावमें फरक पडे उसपर राग अगर द्वेष करना निर्थकहै. यह शरीरभी पोपतेर रोगी, वृद्ध, और मृत्यु रुप वन जाताहै, कुटुम्भी पोपतेर वदल जाताहै. लक्ष्मीभी क्षण भगुरहै. ऐसा जानते हुवेभी कर्म आधीन होके त्याग नही सक्तेहै मगर शुष्क=लुख्ख वृत्ति तो जरूर रख्खे, क्योंकि अत्यत गृधी पणा अत्यंत निबड=मजबूत कर्मोका वंधन होताहै फिर वो छुटना वहोतर मुष्किल होजाताहै. और-लुख्ख वृत्तिसे सिथिल कर्मोका वंधन होताहै. वो शीघ्र छुट सकताहै जैसें

धाय मात अन्यके बच्चेको लाड कोड करतीहै. लेकिन यह मेरा नही ऐसा समजतीहै. वैसाही जानके श्रावक मध्यस्थ वृत्ति रख्खे. और–कोइ मत मतांतरकी खेंचातानीमें नहीं पडे. न्याय मार्गको स्वीकार करे. दोपको त्याग देवे.

१२ 'सुदिठी'=सदा सु=भली दृष्टी रख्खे. किसीकाभी बूरा नहीं चिंतवें.कोइभी पदार्थको विकार दृष्टीसें नहीं देखे. सौम्य=शांत शीतल दृष्टी रख्खे. अर्थात्–वो सम्यक दृष्टी वाले श्रावकजी होतेहै!

१३ 'गुणानुरागी–गुणवंतका अनुराग (प्रेम) करे, आप गुणवंत होनेको गुणानुराग यह अव्वल दरजेका उपायहै. गुणानुरागम्यह सम्यकदृष्टीका मूल्य श्रेष्ट लक्षणहै. गुणानुरागही अनेक गुणोंके समोहको और–गुणी जनोंको खैचकर गुणानुरागीके पास लाताहै. इस विश्वालयमें अनेक पदार्थहै. उसकी पहीचान गुणानुरागीकोही होतीहै. कहाहैकि 'भाग्य हीनं न पश्यंति, बहु रत्ना वसुंधरा.' अर्थात्–यह पृथवी बहुत गुणीजन रत्नोंसें भरीहै. उनको भाग्यहीन देख सक्ते नहीहै. भाग्यवान् गुणानुरागीही देख सक्तेहै! और–गुणानुरागी ज्ञानवंत क्रियावंत क्षमावंत धैर्यवंत विन-

यवत त्यागी वैरागी ब्रह्मचारी संतोषी धर्मदीपक इत्यादि गुणवंतोको देखकर बिलकुल इर्षा रहित होकर विशेष खुशी होवे. वो समजतेहैकि-इनही पुरुष रत्नोसें जगतमें क्षेम=कल्याण वर्ततहे..ऐसा जानके गुणवंतोकी तन मन धनसें यथा शक्ति सेवा भक्ति करतेहे, इच्छित वस्तु=आहार (अन्न भोजन ) वस्त्र औषध पुस्तक स्थानक वगैरासें साता उपजाकर धर्मानुराग वडातेहै. नम्रतासें आदर सत्कार सन्मान करके उनका उत्साह वडातेहै, और-मनसें भला जाने. वचनसें गुण-कीर्ती करे, कायासें सेवा भक्ति करके पुण्यानु-बन्धी पुण्य उपार्जन करतेहै. इत्यादि यह गुणा-नुरागीयोंके लक्षण पूर्ण पणे ध्यानमें लेकर गुणा-नुरागको सद्गुणोका सागर समझके श्रावकजी गुणानुरागी होतेहै !

१४ ' सुपक्ख जुत्तो '=सुपक्ष, अर्थात्-न्यायप क्षको धारण करे. अन्याय पक्षको त्याग ( छोड ) देवे अत्र इहा कोइ कहेगाकि प्रथम-तो तुमने राग द्वेष करनेकी मनाइ करी ! और-अब अच्छे पक्षको धारण करनेका कहतेहो ? अत्र उनसें कहा जाता-हैकि-वस्तुको यथार्थ जानना और-यथार्थ कहना

इसमें कुच्छ हरकत नहींहै. जेसें यह जहरहै. इसको खानेसें मृत्यु प्राप्त होतींहै ! और-यह अग्निहै इसका दाहक गुणहै, ऐसेंही यह पाप कर्म है सो दुःख दाताहै अनाचिर्णको (पापको) जो सेवन करेगा उसीको साधु नही कहना इत्यादि यथार्थ कहकर सुखार्थी आत्माको दुःखके मार्गसें गमन करते हुवेको बचाना, उसीमें राग द्वेष या निंदा नही समजना, यहतो सद्बोध और-सद्धर्म प्रवृत्ति करानेकी सद्भावनाहै, और-जिसको सत्य असत्यका भान नहींहै. उसको अज्ञानी कहा जाताहै. और-जो असत्यका पक्ष धारण करे उसको मिथ्यात्वी कहतेहै. इसलियें श्रावक जन इन दोषोंसें निवृततेहै. सो सुपक्षी कहेजातेहै औरभी पक्ष संसारीक सम्बन्ध परिवारकोभी कहतेहै. सो श्रावकजी वहोत करकेतो धर्मात्माके कुलमेंही उत्पन्न होतेहै. कदापि पापोदयसें मिथ्यात्वी कुलमें जन्म होवे. और-पीछे पुण्योदयसें सद्गुरु आदिक सुसंयोग मिलनेसें धर्मकी प्राप्ती होवे. वो श्रावक धर्म अंगीकार करेके उन श्रावकजीको उचितहैकि बने वहां तक किसीभी उपायसें अपने कूटुंब परिवारको धर्मात्मा बनावे. क्योंकि-अधर्मी=मिथ्यात्वीयोंके प्रसंगमें हमेशा रहनेसें क्लेश चिंता

आदि उत्पन्न होवे तथा वृतोंका शुद्ध पालन होना बहोत मुशकिल होवे. इसलिये जैसें चेलणाजी भूलकर मिथ्यात्वीयोंके कुलमें आगये. परंतु उनोने प्रयत्न करके अपने पति श्रेणिक महाराजाको और सब अपने परिवारकोतो क्या ? परंतु अपने सर्व देशको जैनी=धर्मात्मा बनादियाहै. तैसेंही यथा शक्ति अवसर उचित प्रयत्न सबको करना चाहिये, ऐसें सत्पुरुष जक्तमें उत्पन्न हुवेही प्रमाण गिने जातेहै.

१८ 'सुदीह दिठी'=अच्छी दीर्घ दृष्टी. अर्थात्–लंबी दृष्टी वाले होवे. कोइभी कार्य बिगर विचारे करे नही, जिस कार्यमें बहोत लाभ. और क्लेश ( मेहनत, परिश्रम ) थोडा होवे, और–उस कार्यको बहोत जन स्तुती=श्लाघा करे. ऐसा कार्य करतेहै, जो कृतव्यकर्म निपजानेकीरिती और-उसके गुणको तथा फलको जानेंगे वोही श्रावक लोक अपवादसें बचेंगे, और–वो राजदरबारमें पंच पंचायतीके सल्लाके काममें माननीय होतेहै. अर्थात् –बहोत जन उनसें विचार करके काम करतेहै. और–वो श्रावकजीभी ऐसें विचक्षण होतेहैकि पापकर्ममेंभी सल्ला देते वक्त आप धर्म निपजालेतेहै,

जैसें किसीने सक्कर गालनेकी परवानगी मागी. तब आप बहोत विचक्षणतासें ऐसा जबाब देतेहै- कि अमुक इतने उपरात सक्कर गालनेकी कुच्छ जरुरत नहीं दिखतीहै. इस कार्यमें अमुक (जो जो विशेष पापकारी वस्तु होवे सो) निपजानी नही चाहिये, इत्यादि विवेक रख्खे! अहो भव्य जीवो धर्म विवेक मेहीहै. विवेकी श्रावक व्यवहारको साधते हुवेभी अपनी आत्माको पापसें बचालेतेहै!

१६ 'विसेसन्न'=विशेष ज्ञानी होवे. अर्थात्- अधिक जानपणा होनेसें वो भली बूरी सब बातके जानकार होतेहै, क्योंकि-बूरी बातको बूरी जानेगा. तबही बूरी बातसें अपनी आत्माको बचा सकेगा, शास्त्रमेंभी कहाहैकि 'जाणियव्वा. न समायारियव्वा' पाप आदि के अतिचारका जानतो होना परंतु आदरना नही. ऐसें गुणोकेभी जानकार होना चाहिये! जो व्रतादिक गुणका व फलका जानकार होके व्रतादिक गुण स्वीकार करताहै. उनके अंतःकरणमें वो गुण चिरस्थायि होके. उन गुणोंका वो यथातथ्य फलभी प्राप्त करसक्तेहै, जैसें सुवर्ण और-पीतल तथा गायका दूध और-आकका दूध. वगैरा कितनेक पदार्थ

रूपमेंतो हुवेहुव एक सरीखे दिखतेहैं. परंतु गुणों-मेंतो जमीन आसमान (आकाश) जितना अंतर (फरक) होताहै. तैसेंही इस सृष्टीमें कितनेक ऐसें २ पदार्थ व मनुष्यहैकि–उपरसें वेश मात्र प्र-वृत्तिसें एक सरीखें ऐसें दिखतेहैकि–यहतो सच्चे साहूकार सच्चे भक्तराज सच्चे धर्मात्मा सच्चे महात्मा शुद्ध साधु बडे विद्वान बडे पंडित, बडे गुणीजन आत्मार्थी उत्तम पुरुषहै.इत्यादिक और-फिर उनकी गुप्त पोल जब खुलतीहैं. तब वो जितने उंच चडे दिखतेथे उससें अधिक नीच दिखने लग जातेहैं. तथा लोकीक लोकोत्तरसें इसभव परभवसें नीचे गिरजातेहैं. और–आप लाजते–हुवे पवित्र दया धर्मकोभी लजातेहैं. ऐसें दुरात्माके अवगुण जा-ननेको श्रावक बडे कुशल (हुशियार) होतेहैं वह उनकी बोलीमें, चालीमें, आहार विहारमें, दृष्टीमें परिक्षा करतेहैं, धर्मकी हीनता नही होवे, ऐसें उनको बना देतेहैं और–जो सच्चा बाह्य अभ्यंतर शुद्ध प्रवृत्तिवाले महात्मा होवे उनके गुण कितेन करे और–अच्छी तरह धर्मकी वृद्धि करतेहै!

१७ 'वृद्धानुराग'=इस विश्वमें एक२ सें अधिक केइ महान सत्पुरुषहै. ऐसा जानके श्रावकजी

जैसें किसीने सकर गालनेकी परवानगी मांगी. तव आप वहोत विचक्षणतासें ऐसा जवाव देतेहै- कि अमुक इतने उपरात सकर गालनेकी कुन्छ जरुरत नही दिखतीहै. इस कार्यमें अमुक (जो जो विशेष पापकारी वस्तु होवे सो) निपजानी नही चाहिये, इत्यादि विवेक रख्खे! अहो भव्य जीवो धर्म विवेक मेहीहै. विवेकी श्रावक व्यवहारको साधते हुवेभी अपनी आत्माको पापसे वचालेतेहै!

१६ 'विसेसन्न'=विशेष ज्ञानी होवे. अर्थात्- अधिक जानपणा होनेसें वो भली वूरी सव वातके जानकार होतेहै, क्योंकि-वूरी वातको वूरी जानेगा. तवही वूरी वातसें अपनी आत्माको वचा सकेगा, शास्त्रमेंभी कहाहेकि 'जाणियव्वा. न, समायरियव्वा' पाप आदि के अतिचारका जानतो होना परंतु आदरना नही. ऐसें गुणोकेभी जानकार होना चाहिये! जो व्रतादिक गुणका व फलका जानकार होके व्रतादिक गुण स्वीकार करताहै. उनके अंतःकरणमें वो गुण चिरस्थायि होके. उन गुणोंका वो यथातथ्य फलभी प्राप्त करसक्तेहै, जैसें सुवर्ण और-पीतल तथा गायका दूध और-आकका दूध. वगैरा कितनेक पदार्थ

रूपमेंतो हुवहुव एक सरीखे दिखतेहैं. परंतु गुणों-मेंतो जमीन आसमान ( आकाश ) जितना अंतर ( फरक ) होताहै. तैसेंही इस सृष्टीमें कितनेक ऐसें २ पदार्थ व मनुष्यहैकि-उपरसें वेश मात्र प्रवृत्तिसें एक सरीखें ऐसें दिखतेहैकि-यहतो सच्चे साहूकार सच्चे भक्तराज सच्चे धर्मात्मा सच्चे महात्मा शुद्ध साधु वडे विद्वान वडे पंडित, वडे गुणीजन आत्मार्थी उत्तम पुरुषहै.इत्यादिक और-फिर उनकी गुप्त पोल जव खुलतीहै. तव वो जितने उंच चडे दिखतेथे उससें अधिक नीच दिखने लग जातेहै. तथा लोकीक लोकोत्तरसें इसभव परभवसें नीचे गिरजातेहै. और-आप लाजते-हुवे पवित्र दया धर्मकोभी लजातेहै. ऐसें दुरात्माके अवगुण जाननेको श्रावक वडे कुशल ( हुशियार ) होतेहै वह उनकी वोलीमें, चालीमें, आहार विहारमें, दृष्टीमें परिक्षा करतेहै, धर्मकी हीनता नही होवे. ऐसें उनको बना देतेहै और-जो सच्चा बाह्य अभ्यंतर शुद्ध प्रवृत्तिवाले महात्मा होवे उनके गुण किर्त करे और-अच्छी तरह धर्मकी वृद्धि करतेहै ! १७ 'वृद्धानुराग'=इस विश्वमें एकर सें अधि केइ महान ,सत्पुरुषहै. ऐसा जानके श्रावक

अपनी आत्मामें सदा लघुवृत्ति धारण करतेहै. व्यवहार पक्षमें और—निश्चय पक्षमें जो वडे होवे उनकी यथा योग्य सेवा भक्ति करतेहै. व्यवहार पक्षमें जेष्ट दो तरहके होतेहै १ माता पिता वडेभाइ, सेठ तथा वयमें वडे, लोकमें माननीय, इत्यादिकको यथा उचित भक्ति करके उनको परम संतोष उपजातेहै. और साधु साध्वी श्रावक श्राविका इत्यादि धर्मपक्षी जो वयोवृद्ध,गुणोवृद्ध,शुद्ध व्यवहारिक प्रवृत्तिमें प्रवर्तने वाले, उनकीभी यथा उचित तनमनसें भक्तिकरे. इस भक्तिसें जगतमें यशवृद्धि होतीहै. और—वृद्धपुरुष संतुष्ट होकर अनेक पुराने खजानेकी वस्तु द्रव्यादिक, और— भाव वस्तु शास्त्रकी कूंचियो वतातेहै, तथा वृद्धपुरुषोंका शांतिपूर्वक अंतःकरणका दिया हुवा आशिर्वादही बहुत गुणोका करता होताहै. और—भाववृद्ध (गुणवृद्ध) उनको कहतेहैकि जो दिखनेमें—वयमें तथा शरीरमें लघु दिखतेहै. दिक्षाभी थोडे कालकी होतीहै. परंतु कर्मोकी क्षय उपसमताके जोगसें कितनेकको स्वभाविक अंतःकरणकी विशुद्धता होनेसें ऐसा अनुभव ज्ञान प्रगट होजाताहैकि—उनके हृदय उद्गारसें अनेक ज्ञानादि गुणोकी भरी-

हुइ तात्विक वातों प्रगट होतीहै, और-सम्यक्त्वादि गुण जिनके मजबूत होतेहै. ऐसें सत्पुरुष मान-प्रतिष्ठाके अर्थी कभी होनेके सववसें वो अपने गुणप्रगट करते नहीहै, परंतु विचक्षण श्रावक उनकी आकृति व प्रवृत्ति उपरसें उनकी पहिचान करलेतेहै, जैसें जोहरीकापुत्र रत्नवाले पत्थरको पहचानलेताहै. तैसें ही वो उनकी व्यवहारीक प्रवर्तीके तरफ लक्ष नही देते हुवे. उनकी यथा उचित तह-मनसें भक्ति करतेहै, ऐसें सत्पुरुष जो कदापि तुष्टमान होजावेतो दोनों लोकमें निहाल (कल्याण) करदेवे, इसका सारांश येहीहैकि वृद्धपुरुषोंकी भक्ति वहोतर गुण कारक होके विशेष सुख दाता होतीहै.

१८ 'विनीत'=विनयवंत=नम्रतावंत होवे. यहतो सर्व सद्गुणोंका और-सर्व धर्मका मूलही है. अर्थात्-इस विश्वमें जितने गुण है उन सब गुणोंमेका अव्वल दरजेका यह वडा उत्तम गुण विनय=नम्रताहीहै, इसलिये इस गुणकी बहुतही आवश्यकताहै. पहिले (प्रथम) यह गुण जिनके आत्मामें होताहै. वो विनय गुण दुसरे अनेक गुणोंको खेंचकर लाताहै, विनयसें ज्ञान, ज्ञानसें

समकित. तथा जीव अजीवकी पहचान, जीव अजीवकी पहचानसें रक्षण. (दया) दया तथा सम्यक्त्वसे वैर विरोधकी निवृत्ति, और-वैर विरोधके निवृत्तिसें मोक्ष, यों विनयसें अनुक्रमें सर्व सद्गुणोंकी प्राप्ती होतीहै, ऐसा जानकर श्रावकजी सदा सवसें नम्रता सहित वर्ततेहै. किसीभी तरहका अभिमान नहीं रखतेहै, जो नम्र होताहै वोही सवसें वडा होताहै !

१९ 'कायन्नु'=कृतज्ञ होवे. अर्थात्-अपनेपर किसीने उपकार किया होवे. उस उपकारको भूले नही, सत्पुरुषोंकाभी ऐसा स्वभाव होताहैकि-त्रोराइ जितने उपकारकोभी आप पहाड जितना उपकार समजतेहै, और-उस उपकारको फेडनेकी हमेशा ( सदा ) अभिलाषा रखतेहै परंतु कृतघ्नी नही होतेहै ! ग्रन्थमेभी लिखाहैकि-कृतघ्नीकेलिये यह प्रथवी ऐसी कहतीहैकि—

पर्वताणां न भारोमे। न भारः सागरस्य मे।
कृतघ्नस्य महा भारो। भारो विश्वास घातिनः

अर्थात्-वडे २ पहाडोका और-वडे२ समुद्रोका मेरेको विलकुलही वजन नही लगताहै. परंतु, कृ-

तघ्नी ( किये हुवे उपकारको नही मानने वाला ) का और–विश्वास घातकी. इन दोनोका भार (वजन)को मैं सहन नही कर शक्तिहू !!

☞ कृतघ्नता. महा जबर पापका कारणहै कृतघ्नीका जगतमें विश्वास रहता नहीहै, कृतघ्नीको दिया हुवा ज्ञान, तप, संयम, प्रमुख सब उलटा प्रगमताहै, जैसें सर्पको पिलाया हुवा दूध विष रुप होजाताहै, ऐसेर कृतघ्नीमें अनेक दुर्गुणहै. ऐसा जानकर श्रावकजी ऐसें कृतघ्नीका स्पर्शभी नही करतेहै, और–उपकारी सत्पुरुषोंका उपकार फेडनेमें हमेशा ( सदा ) तत्पर रहतेहै, मोका ( अवसर=समय ) आनेसें सवाया उपकार फेडदेतेहै. तथा परमानंद मानतेहै कि आज मैं कृतार्थ हुवा !

२० 'पर हियत्थ कारीए' पर कहतां दुसरेके 'हियत्थ' कहता हित=सुख उपजे ऐसे कार्यके 'कारीए' कहतां करने वाले. यह व्यवहार भाषाका शब्दहै. परंतु व्यवहारमें जो परोपकार को करताहै, सो निश्चयमेंतो अपनी आत्मापरही उपकार करताहै, क्योंकि परोपकारका फल उनकेही आत्माको सुखदाता होताहै. इसलिये श्रावकजी प[illegible] कार्यको निजहितका कार्य

कर जो करतेहै उनको इस कार्यका ( ए परोपकारके कार्यका ) गर्वनही होताहै. जिससें वो कार्य वहोत फल दाता होताहै, क्यौंकि–गर्व= अहंकार है सो फल ( लाभ ) का नाश करताहै, और–जो मूल शब्दमें परहित करणेका कहा है सो ओही वरोवरहै. क्योंकि–इस जगतमें स्वार्थ ( मतलब ) साधने रूप वडी जब्बर लाय (आग) लगरहीहै. परंतु मतलव साधनेका खास (सच्चा) अर्थमेंतो नहीं समझतेहै, तथा जनलोक जो मतलव साधनेका कार्य करतेहै. वो कार्य उलटा उनके मतलवका नाश करणेवाला होजाताहै. ऐसें अज्ञ जीवोंको समजानेकेलिये यह उपकार करणेका सत्य उपदेशही वहुत फायदे मंद होताहै, श्रावकजीकी आंतरिक दृष्टीतो स्वार्थ साधनेकी तरफ रखतेहै. और–व्यवहारिकमें अज्ञ जीवोंको रस्ते लगाने. अर्थात्–अपने व्यवहारिक परहितकेलिये, धनका, कुटुंवका, या शरीरका, नुकसानभी जो कभी होता होवेतो उसकी दरकार नही करे, और–सच्चे दिलसे परोपकार करतेहै. अन्य जीवोंको यथा शक्ति सुख शांति उपजातेहै. और–व्यास ऋषि ने कहाहैकि—

श्लोक-अष्टादश पुराणा नां। सारोऽयं वच-
नद्वये॥ परोपकारोऽस्ति पुण्याय।
पापाय परपीड नम्॥ १॥

अर्थात्-अठारेही पुरानका सारांश मैंने यह देखाहैकि-परोपकार बरोबर पुण्य नहीं, और-परको (दुसरेको) पीडा (दुःख) देने बरोबर पाप नहीं, ऐसा जानकर श्रावकजी यथा शक्ति हमेशा परोपकार करतेही रहतेहै!

२१ 'लद्धलक्खो'='लब्ध'=प्राप्तकियाहै. 'लक्ष'=ज्ञान! मोक्ष प्राप्त करणेके चार कर्तव्योमें अव्वल दरजेका कर्तव्य ज्ञानहीहै. इसलिये मुमुक्षु जीवोंको अक्षय मोक्ष परम सुख प्राप्त होवे ऐसा ज्ञानाभ्यास करणेकी बहुतही अतूरता=जरूरत रहतीहे? जैसें क्षुधितको आहार की, प्यासेंको पाणी की, रोगीको औषधकी, लोभीको दामकी. कामीको कामकी. इत्यादिक को जैसी अतूरता होतीहै. वैसी ही अतूरता श्रावकजीको ज्ञान ग्रहण करणे की होतीहै. जैसें पूर्वोक्त इच्छक इच्छित वस्तु प्राप्त होनेसें ओ उस वस्तुको प्रेमातुर होकर ग्रहण करताहै. तथा अतृप्तिसें उस व-

स्तुको भोगवताहै, तैसेंही श्रावकजी अति आदर-पूर्वक सत्य ज्ञान हामेशा ग्रहण करते हुवे कभी तृप्त नही होतेहै, ग्रन्थमेभी कहांहैकि-" खण्डे खण्डेषु पाण्डित्यम्"=खड२ करके अर्थात् थोडा२ ज्ञान ग्रहण करकेभी बुद्धिवंत होके थोडे कालमें पंडित होतेहै. एकेक गुण ग्रहण करणेसें अनेक गुणोंकेधारी होजातेहै, ऐसा समझके सामायिक आवश्यक (प्रतिक्रमण) सूत्र. तथा मूल सूत्र, सूत्रका अर्थ. और-सूत्रमेंसें दोहन (शोधन) करके बनाये हुवे थोकडे वगैरा ज्ञानाभ्यास करतेहैं, सर्वज्ञप्रभुनेभी शास्त्रमें कहांहैकि-"निग्गंथे पव्वयणे, सावए सेवि कोवि ए." अर्थात्-पालित श्रावक निग्रंथ प्रवचन =शास्त्रके जानने वाले थे, औरभी वितराग सर्वज्ञ प्रभुजीने शास्त्रमें ऐसा फरमायाहैकि-"सील-वया बहु सुया," अर्थात्-राजमती महासती जीने दिक्षा जब धारण करी तब उस-वक्तमें महासती शीलवंती होके बहोत सूत्रोंकी जानने वाली थी, इन दाखलें परसें जाना जाताहैकि-श्रावक श्राविका ए दोनोंहीको सूत्र (शास्त्र) का जानपना जरूर२ होना चाहिये, जो सूत्र ज्ञानके जान होवेंगेतो उनकी श्रद्धा पक्की होवेगी. और जो आपने व्रत

शील तप नियम निर्मळ पाळ सकेंगे तथा आराधीक होवेंगे ॥ इति ॥

☞ सुचनाः—यह उपरोक्त श्रावकजीके २१ लक्षण, तथा श्रावकजीके २१ गुण युक्त इस काल प्रमाणें होवे उनको श्रावकजी कहना —

# श्राविकाजीके २१ लक्षणोंमें तथा २१ गुणोंमें तफावत.

अब जैसें २१ लक्षण तथा २१ गुण श्रावकजीके कहेहै, वैसेही २१ लक्षण तथा २१ गुण श्राविकाजीके जाणना चाहिये, इसीमें फक्त इतनाही तफावत (फरक) हैकि–जो स्त्री पर्यायके सबबसें व्यापार आदि कितनेक कार्योका प्रसंग बहुत कम आताहै. तैसेंही श्राविकाजीकोभी गृह (घर) सम्बंधी कार्योका प्रसंग विशेष रहताहै. उसमें बहुतही यत्नासें वर्तनेकी हुश्यारी रखनेकी जरूरहै. अर्थात्–वो श्राविकाजीने ऐसा विचार करना चाहियेकि–मे पूर्वो उपार्जित (पूर्व संचित) पापोदयमें तो मैं स्त्री पर्याय पाइहूं. जिससें पराधीनता. और–मा""सदाही छ'कायाका कुटारंभका प्रसग हो" जरूरही विशेष

कर चलुंगी. विन देखे, विन पुंजे, किसीभी वस्तुको नहीं वापरूंगी. सासु, सुसरा, जेठ, जेठाणी, नणंद, पती, इत्यादि कुटुंबीयोंके यथा शक्ति अवसर (समय)उचित लज्जा मर्यादा सहित आज्ञामें चलुंगी! और–लज्जा, क्षमा, दया, शील, संतोप, विनय= नम्रता गुरुभक्ति, नियमानुसार, यथा शक्ति, धर्म-ध्यान, दान, पुण्य, इत्यादिक शुभ वृतीसें वर्तुंगी तो यह मेरा जन्मभी मै सुखसें पूर्ण कर सकुंगी. और–आते (आगेके) भवमें पुनः स्त्री जन्म नहीं पावुंगी. और–इस भवमें तथा परभवमें सर्व सुख प्राप्तकर सकुंगी. इत्यादि ऐसा शुभ विचारसें सर्वको सुख दाता होके धर्मकी वृद्धि करती वर्ते सो श्राविका!

इति श्रीमल्लोका गच्छान्तरीय आदि (प्रथम=मुळ) सम्प्रदायिकके स्वामी परम पूज्यपाद श्रीमान श्री-कहानजी ऋषिजी महाराजके अनुयायि सरल स्वभावी मुनिश्री दगडु ऋषिजी महाराज संग्रहित "रत्न अमोल मणि प्रका-शिका." अपर नाम 'आवश्यक निर्पक्ष सत्य बोध ' नामक ग्रन्थका द्वितिय प्रकरण समाप्तं.

कियाहै. उसी मार्गपर चलनेसें अपनी आत्माका परम कल्याण होवेगा ! परंतु ऐसा नहीं कहांहैकि –जल्दीसें फलांग मारकर दान शिल आदि धर्मको छोडकर एकदम–बडे तपस्वीराज, महाराज, धीराज, बज जानेसें, और–घणी खमा, घणी खमा, कहलानेसें (बहुत क्षमा हुवे विना ही) तथा झुटे नामके अभिमानमें फुलनेसें क्या कल्याण होवेगा? बिना गुणका नाम कितना हास्यपद गिनाजाताहै? इस वातका युक्त (पूर्ण) विचार करके श्रीजिनेश्वर सर्वज्ञ प्रभुके फरमान मुजब अनुक्रमसें चारोंही साधनोको आराधना चाहिये.

☞ अब–ऐसा विचार करणा चाहियेंकि–सबसें जो अधिक गुणाढ्य होताहै उसकोही सबका (सर्वका) प्रमुख=बडा पद दिया जाताहै वैसेंही दान प्रमुख धर्मके चारोंही साधनोंमें प्रथम दानको प्रमुख (बडा) पद दियाहै इसलियें सबसें अधिक दान देने वाले महाशय महा गुणवंत प्रतक्षही भाष (मालुम) होताहै क्योंकि–दानही शील आदि मार्गमें प्रवर्ता शक्ताहै इसलिये धर्मार्थियोंको अव्वल दान धर्मकी आराधना करनेकी बहुतही जरूरतहै इसलिये इहा दातारके ७ गुण कहताहै

इतिश्री दानकी महीमा संपूर्ण.

महीनेतक नित्य=हमेशा एक क्रोड, आठ लक्ष, (१,०८,०००००) सोनैये (१६ मासे सुवर्णकी १ महोर) अमोघ वारासें सव्वा प्रहर दिन चडे वहां तक दान देतेहै। वारह महीनेमें तीन अब्ज, अठ्यांसी क्रोड, अस्सी लाख,(३,८८,८०,०००००) इतने सोनैयें (मोहरो) का दान देतेहै. यह दान धर्मकी पहिले (प्रथम) आराधना करके फिर-विशुद्ध शील, अर्थात्-शुद्धाचार=चारित्र ग्रहण करतेहै. और फिर तप करतेहै, तव क्षायिक भावकी प्राप्ती होनेसें क्षपक श्रेणि प्रतिपन्न होके ४ घनघातिक कर्मोका नाश करके केवल (सर्वज्ञ, पूर्ण ब्रह्म) ज्ञानकी प्राप्ति होतीहै. और-फिर-जिस मार्गसें, अर्थात्-दान आदि चारोंही साधनोकी अनुक्रमें अराधना करणेसें मोक्ष मार्गकी प्राप्ति करीहै. उस (ओही) मार्गके विषे मुमुक्षुजनोको (मोक्षके अभिलाषीयोको) प्रवर्तानेको परमात्माने यह चारोंही वार्तोका द्वादशांगी द्वारा विविध भांतीकर वरणन दर्शायाहै !

और-जिस मार्गसें अपने परम पूज्य सत्पुरुषोंने आत्महित साधाहै. और-वोही मार्ग अपनेको स्वीकारनेका विविध भांती करके फरमान

अर्थात्–लगाया हुवा द्रव्य व्याजमें दूगुणा, पारमें चौगुणा, और–खेतीमें सो गुणा कदा-चित् होजाताहे, परंतु–नियम नही ॥ और-सत्पात्र दानमें लगाया हुवा द्रव्यतो अनत गुणा होताहै, ऐसा अनंत गुणा लाभका देनेवाला पदार्थ (दान) को तुच्छ वस्तुकी वाच्छामें नही गमाना चाहियें। अब इधर जरा देखियेकि सत्पात्र(सुपात्र) दानके प्रभावसें–१ सुबाहु कुमर महा रूपवत और महा संपदा=लक्ष्मीका भुक्ता हुवा,और–२सालीभ द्रजी सेठकी ऋद्धि देखकर श्रेणिकराजाभी चकित गये, ३ धना सार्थवाह सेठ सत्पात्र दानके भावसें श्री ऋषभदेव=तिर्थंकर सर्वज्ञ वितराग भु हुवे, और–इत्यादि ऐसें २ अनेक दाखके=द-ष्टांत पाये जातेहै, इसलिये अब जरा दिलमें विचारीयेकि सत्पात्र दानका कितना बडाभारी हा लाभका दाता होताहै.

२ 'क्षान्ति'–दातार क्षमावंत होना चाहिये, क्योंकि–कितनेक पात्रोंकी प्रकृतीमें स्वभावसेही उष्णता बनी रहतीहै, वो कभी अच्छे=साताकारी दानकोभी बखेड (निंद) डालतेहै. और–तपस्वि योंकी प्रकृतीभी बहूत करके तेजस्वी होतीहै, इस-लिये इत्यादि प्रसगपर दातारोंको सहन

## दातारके ७ गुण अर्थ युक्त.

श्लोक–एहिक फल न पेक्षा ।
क्षान्ति निष्कपटत न सूयत्वम् ॥
अविपवादित्व मुदित्व ।
निरऽहँकारित्व मितिहि दातृ गुणा ॥१॥

अर्थात्–१ दातार दान देकर उसके फलकी वांच्छा नहीं करे, क्योंकि वांच्छा करणेसें उस दानका पूर्ण फल प्राप्त नहीं होताहै. इस वक्तमेंभी देखतेहैंकि–जो ऑनररी विन वदला लिये सेवा (नोकरी) करणेवाले खेरखवाहै उनको वक्तपर मालिक संतुष्ट होकर उनकी मेहनतसें भी अनेक गुणा अधिक (ज्यादा) लाभ दे देतेहै, और–नौकरी लेने वाले कदाच जो पूरा काम नही वजावेतो वो दंडभी पातेहै, तैसेही दानमेभी समझना चाहिये !

श्लोक–व्याजे स्याद्वाद्वि गुणं वितं ।
व्यापारेच्च चतुर्गुणं ॥
क्षेत्रे शत गुणं प्रोक्तं ।
दानेऽनंत गुणं भवत् ॥१॥

४ ' अन सूयता '–दातार इर्षा रहित होना चाहिये, दातारी पनेका सर्व आधार शक्ति=मा-प्तता पर रहाहै. इसलियें इसमें किसीकीभी वरो-वरी आगर अधिकाइ कदापि नही करनी चा-हिये, और–जो कोइ इर्षा रखके ( करके ) दान करतेहै, अर्थात्–अमुक इसीने अमुक इतना कि-यातो मैभी अमुक इतना करूं ? या इससें अधि-क ( जादा ) करू ? अगर अमुक यह इतना दान क्यौं करताहै ? इत्यादि इस तरह दुसरेकी इर्षा लानसें अपने किया हुवा दान धर्मका फल वरोवर नही लगताहै ! अपनेसें जो कोइ अधिक दान देनेवाले महाशय होवे उनकी और–जो कोइ शक्ति हीन होकरभी थोडा बहुत दान क-रता होवे उनकी यह दोनो महाशयजीकी शुद्ध भावसें इस तरहसें प्रसंस्या करेकी धन्यहै इनको ए महाउत्तम सत्पुरुषोंको दान आदि भक्ति क-रके महा उत्तम लाभ प्राप्त करलेतेहै. इत्यादि इस तरह उनकी गुण कीर्ति=स्तुति करे !

५ ' अविपादित्व '—दातारको अखिन्न भावी रहना चाहिये. कदाच ऐसा नही विचार करणाकि–यह झगडा क्या मेरे पिछे लगगया

रखनेकी वहोतही जरूरहै, किंचित्–मात्रभी पात्रोंका मन दुःखना नही चाहिये, और–उनको वहोत संतुष्ट रखना चाहिये, यही दातारोंका मुख्य कर्तव्यहै, पात्रोंकी तरफसें जो जो आघात होवे उसको समता=संतोष पूर्वक सहन करके अपना=स्वताका दान धर्म रूप कर्तव्यहै उसकी हमेशा वृद्धि करताही रहना चाहिये, जिससें उस पवित्र दानका फलभी पूर्ण प्राप्त होताहै. और–अपनी सुकीर्तिभी विश्वव्यापिनी वन जातीहै !

२ ' निष्कपटता '–दातार निष्कपटी=कपट रहित होवे. अर्थात्–दातारतो सरल स्वभावी ही होना चाहिये, क्योंकि–कपट रखनेसें दानका फल ( लाभ ) वरोवर नही होताहै. कपटी दातार फक्त लोकोंको अपना गौरव ( वडेपणा ) वताना चहाताहै. इसलिये सामान्य ( छोटी या हालकी) वस्तुभी विशेष भभकेके सात देताहै. जैसें छाछ देकर दूधका नाम लेताहै, और–कपटी दातारका जव कपट प्रगट होताहै. तव जगतमें उसकी वहोत२ अपकीर्ति होतीहै. और–उस दानका फलभी नष्ट होजाताहै. और–उनको उलटा वहोत–पश्चाताप-करना पडताहै.

वक्त आपने हृदयमें उदारपणा रक्खे और–दान दिये पीछे प्रमोदभाव धारण करके दानका फल बराबर प्राप्त करे!

६ 'सुदित्व'=दातारको उल्लास भावी होना चाहिये, वो पात्र देखकर बडा (बहुत) खुषी होवे. और–ऐसा विचार करेकि–आज मेरे अहो भाग्यहैकि–ऐसें अति उत्तम महान सत्पुरुष सनमुख पधारके मेराघर पावन=पवित्र करतेंहै, और –शुद्ध दान ग्रहण करके मेरा द्रव्य लेख लगातेंहै. मुझको कृतार्थ करतेंहै. महा दुःख रूप संसार समुद्रसें तारतेंहै. यह जो इहा नही होतेतो यह मेरी संपत्ति क्या काम आती? जितनी वस्तु पात्रमें पडतीहै. उतनाही महा लाभ प्राप्त रूप द्रव्य मेराहै, बाकी रहकेतो दुसरेही मालिक बन जायेंगे.

तणदे तणु ण दाणो ।
धम्म रहियो मित्य काय समजी जी॥१

अर्थात्–जो कोइ कृपण होताहै, वो माता, पिता, स्त्री, पुत्र, मित्र, इत्यादिकको कोठता हुवा अपनी आत्माकोभी ठगताहै क्योंकि–वो तन देना (मरना) तो कबूल करताहै. परतु तृण (घासकी काडी) मात्र भी देना कबुल नही करताहै।

सब दोडर कर मेरे पासही आतेहै! और-मेरे
कोही मांगतेहै! मै किनकोर देवुं? और-अब
कदाच 'ना' कहुंतोभी अच्छा नहीं दिसताहै
और-मेरी कीर्तिकाभी भंग (नाश) होवेगा
इत्यादि ऐसा विचार दान देनेके पहिले करे
तथा दान देती वक्त यह देवूं? क्या वह देवु
यह इतना देवु? क्या यह उतना देवुं? ऐसा म
नमें विचार करे, और-अच्छीर वस्तु छिपावे
तथा घरमें शुद्ध वस्तु होनेपरभी नट जावे, (नहीं
करके कहे) और-दान देतार अटक जावे आ
गर थोडा२ देवे. इत्यादि दान देते वक्त ऐस
करे तथा दानदिये पीछे अपने मनमें ऐसा पश्चा
तापकरे की. ए अमुक इतनी वस्तु क्यौं दीइ
वह अमुक उतनी वस्तु क्यौं दीइ? अब मै क्य
करूंगा? इत्यादि इसी तरह जो कोइ 'स्वीत्र
भाव युक्त दान देतेहै, वो दानके फलमें विपरि
तता करलेतेहै *ऐसा जाणकर (समझकर
दान देनेके पहिले अपने मनके परिणामोमें (भावमें
उत्सुकता (उल्लासता) रक्खै, तथा दान दे

* किप्पणण जतण वचय।
वंचय सुयणण जणक तीए मित्तो ॥

## दान देने योग्य वस्तुके नाम.

अव्वल साधुजीको तथा साध्वीजीको दान देने योग्य १४ प्रकारकी वस्तु शास्त्रमें फरमाइहै. सो. १ 'असणं'=अग्निपर सिजाकर अगर सेखकर अचेत किया हुवा २४ प्रकारका अनाज (अन्न) २ 'पाणं'=२१ प्रकारका धोवणका पाणी, गरम पाणी, छाछ, इक्षुका रस, (साटेका रस) इत्यादि अचित पाणी, ३ 'खाइमं'=सुखडी, पक्वान, आचित, मेवा, मिठाइ, प्रमुख. ४ 'साइमं'=लवग, सुपारी, जायपत्री, चुरण खटाइ वगैरे. ५ 'वत्थ' =वस्त्र, सुतके, सणके, रेशमके, सफेत वर्णके. ६ 'पडिग्गह'=काष्टके, (लकडेके) तूम्बाके, मटीके आहार, पाणी, औषधी आदि ग्रहण करणे योग्य पात्रे. ७ 'कंबल'=उनके वस्त्र ८ 'पाय पुच्छणं' =उनका मेणका आदि 'अद्रष्टी'=जिहां दिखे नहीं ऐसी जगह पर वापरती वक्त पूंजणेकेलिये रजोहरण, और–वस्त्र, पात्र, शरीर, पूजणेकेलिये 'गुच्छा'=पूंजणी, तथा पग पुछनेको जाडा वस्त्र, यह ८ प्रकारकी वस्तु मुनि महासती को आवगी दीइ जातीहै. अर्थात्–मुनि

आगर हर कोइ प्रकारसें नष्ट होजागा इसलियें द्रव्य प्राप्त रूप महा उत्तम लाभ लेनेकी यह अ पूर्व वक्त ( समय ) मेरे हाथ लगीहै. ऐसा सत्पात्र दान रूप अति उत्तम महालाभ लेना होवे उतना जरूरही लेलेवूं ! ऐसें अपने मनके परिणाम हम्मेशा अति उत्तम रखके हर्ष युक्त उलट भावसें=पीछे नही देखता हुवा दान देवे !

७ ' निर्हंकारीत्व '–निरऽभिमानी ( अभिमान रहित ) होवे. और–ऐसा विचार करेंकि--श्रीती-र्थंकर प्रभुजीतो बारह महीनेतक निरंतर=दररोज एक क्रोड, आठ लक्ष ( १,०८,००००० ) सो-नैये ( १६ मासें सुवर्णकी, १ महोर ) अमोघ धा-रासें सवा पहर दिन चडे वहांतक दान देतेहै ! बारह महीनेमें तीन अब्ज अठ्यांसी क्रोड. अस्सी लाख ( लक्ष ) (३,८८,८०,००००० ) इतने सोनै-ये ( मोहरो ) का दान देतेहै, ऐसें अति उत्त-मोत्तम महा दानेश्वरीयोंके आगें में क्या विचारा पामर कौनसी गिनतीमें हुं ? और–में भारे कर्मी पापी क्या दे शक्ताहुं ? इत्यादि ऐसा शुभ विचार करके आप निरऽभिमानी रहे !

☞ इति श्री दातारके ७ गुण अर्थ सहित सपूर्ण. ☜

वन जायतो (साधु साध्वीयोंके तथा पडिमा धारी श्रावकोंके और-दयापालनेवाले श्रावकोंके काममें आनेसें) माहा निर्जरा होके महा पुण्यकी उपार्जना होतीहै, इस शिवाय औरभी धर्मशास्त्र, थोकडे, ढाळ, स्तवन, सज्झाय प्रमुखके पुस्तकें, सुखपात्ति आसन ( बेटका ) माला, पुंजणी, रजोहरण, वगैरा जो जो धर्म क्रियामें साहाय्यताके कर्ता उपकरणोहैं, उसकाभी जोग दानेश्वरी=दातार अपने घरमे रखतेहै, और-वक्तपर वो वस्तु सुपात्रको देकर महालाभ प्राप्त करलेतेहै।

इति श्री दान देने योग्य वस्तुके नाम सपूर्ण

## दान देनेकी विधी.

श्लोक-संग्रह सुचस्थानं ।
पाद वंदन भक्ति प्रणामंच ॥
वाकाय मनःशुद्धी-रेपण ।
शुद्धिष्य विधी माहु ॥ १ ॥

अर्थात्-दान देनेकी इच्छा वालेको-१ अव्वलतो जोर वस्तु दानमें देने योग्य होवे उसका अपने घरमें 'संग्रह' करना योग्यहै, ।म

वस्तु देकर पिछी ग्रहण नही करी जाय॥ ८
'पाडिहारिय'=कहतां जे वस्तु मुनिको दे
पिछे लेने योग्य वस्तुके नाम कहतेहै, ९ 'पी
छोटे पाट, बाजोट, प्रमुख १० 'फलग'–व
पाट शयनके लिये ११ 'सेज्जा'=सज्झा
ध्यान, करनेको स्थानक (जगह, मकान) १
'संथारह'–बिछानेकेलिये–गहुंका, शाल
कोद्रवका, इत्यादि पराल. १३ 'ओसह'–अ
षध सुंठ कालालूण, तथा सेखेला=गरमकि
हुवा लूण काली मीरच, पचाया हुवा अजव
वगैरा फुटकर वस्तु १४ 'भेषजेणं'–चूरण, गोल
इत्यादि बहुत वस्तु मिलकर जो औषधी अक
बनाइ होवे वो दवाइ–शतपाकादिक तेल प्रमुख

☞ सूचनाः—यह १४ प्रकारकी वस्तु=
दार्थ साधु साध्वीयोंको देने योग्यहै सो द
देनेकी इच्छावाले सद्गृहस्थ यह वस्तु अप
निमित्त तथा अपने कुटुम्बके निमित्त लाया हो
अगर कोइ वस्तु बनाइ होवेतो उस वस्तुमेंसे बच
यकर सुज्जती (सचेत वस्तुके संघटे रहित
रखतेहै. फिर–वो वस्तु अपने घर कार्यमें
काम आतीहै. और–पुण्योदयसें सुपात्रका जो

धन जायतो (साधु साध्वीयोंके तथा पडिमा धारी श्रावकोंके और-दयापालनेवाले श्रावकोंके काममें आनेसें) माहा निर्जरा होके महा पुण्यकी उपार्जना होतीहै, इस शिवाय औरभी धर्मशास्त्र, थोकडे, ढाळ, स्तवन, सज्झाय प्रमुखके पुस्तकें, मुखपत्ति आसन ( बेटका ) माला, पुजणी, रजोहरण, वगैरा जो जो धर्म क्रियामें साहाय्यताके कर्ता उपकरणोहै, उसकाभी जोग दानेश्वरी=दातार अपने घरमें रखतेहै, और-वक्तपर वो वस्तु सुपात्रको देकर महालाभ प्राप्त करलेतेहैं।

इति श्री दान देने योग्य वस्तुके नाम सपूर्ण

## दान देनेकी विधी.

श्लोक-संग्रह मुचस्थानं ।
पाद वंदन भक्ति प्रणामंच ॥
वाकाय मनःशुद्धी-रेपण ।
शुद्धिष्य विधी माहु ॥ १ ॥

अर्थात्-दान देनेकी इच्छा वालेको-१ अव्व- जो२ वस्तु दानमें देने योग्य होवे उसका घरमें 'संग्रह' करना योग्यहै, जिससें

वक्तपर 'ना' कहनेका प्रसंग नहीं आवे, २जो पात्र (दानको ग्रहणने=लेने योग्य) आवे; उनको यथा योग्य 'उच्चस्थान' में खडे रख्खे. ३ फिर उनके गुणानुवाद (स्तुति) करके नम्रता सहित ऐसा कहेकि–अहो तरण तारण महानुभाव आप बडी कृपा करके मुझको पावन (पवित्र) करणेको पधारेहो, इत्यादि कहकर, ४ फिर–यथा योग्य विनय विधी सहित पाचुं अंगनमायके "तिख्खुत्ता" के पाठसें 'वंदना'=नमस्कार करे, ५ और–दोनो हाथ जोडकर नम्रता युक्त अपने इहां जिसर वस्तुका जोग होवे उसकी इस तरह आमंत्रणा करेकि–अहो तरण तारण परम दयालु अवतो मेरेपर जरूर कृपा किजीये! यह अमुक शुद्ध वस्तु लिजीये! वह अमुक शुद्ध वस्तु लिजीये! इत्यादि. ६ और–अपने परिणामोमें उल्लासपणा=उदारपणा रख्खे, तथा उलट भावसें=बिलकुल नहीं अचकाता दान देवे, ७ दान दियेबाद प्रमोदता युक्त=अति हर्ष सहित ऐसा कहेकि–आज मेरे धन्य भाग्यहेकि–जिससें यह मेरी अमुक वस्तु लेखे लगी, इत्यादि ऐसा कहे, ८ दानेच्छुको दान तो अपने हाथसें

ही देना उचितहै. और–कहतेभीहैकि–“ हाथे सोही साथे” अर्थात्–जो जो दान अपने हाथसें दिया जाताहै सो वोही साथमें आताहै, ९ और–दान देती वक्त घबरावे नही, यत्ना सहित जो जो दान देने योग्य वस्तु होवे उसकी चौकस करके देख देखके देवे, रखे ( कदाच ) वो वस्तु सडी बिगडी नही होना, और–प्रकृतिकोभी प्रतिकुल ( दुखदायी ) नही होना, अर्थात्–ओ वस्तु भोगवनेसें संयममें विघ्न नहीं होवे. ऐसी शुद्ध वस्तु देवे। यह दान देनेकी नवधा भक्ति=नव प्रकारकी विधी बताइहै।

☞ इति श्री दान देनेकी विधी संपूर्ण ☜

## दानका गुण.

श्लोक–हिंसायाः पर्यायो–लोभोऽत्र ।
निरस्यते यतो दाने ॥
तस्माद तिथि वितरणं ।
हिंसाव्यु परमण मवेष्टम् ॥ १ ॥

अर्थ—लोभका त्याग करे विना दान नही होताहै, लोभहैसो हिंसाका रूपहै. इसलियें दानसें

लोभका त्याग होनेसें हिंसाकाभी त्याग हुवा, और–दयाका आराधन हुवा, जिनोने दया रूप पवित्र व्रतका आराधन किया, उनोनें सब व्रतोंका आराधन किया, इसलियें दान रूप अति उत्तम गुण सब गुणोमें श्रेष्ठहै. और–सब गुणोंको आराधने वाला होताहै !

☞अब–औरभी इधर जरा लक्ष ( ध्यान ) देकर विचारीयेकि–सत्पात्र दानके प्रभावसें–'धन्नासार्थवाह' तथा 'शंखराजा' आदिकने सत्पात्रको दान प्रतिलाभकर ( देकर ) तीर्थंकर गोत्र उपार्जन कियाहै, ऐसा यह महा उत्तम दान परमात्म पदको प्राप्त करणेका मूल्य यही साधन =उपायहै. परम पदके अभिलाषी सद्ग्रहस्थ इस दान रूप अति पवित्र व्रतको यथा विधी शुद्ध भाव भक्तिसें जरूरही अराधन करेंगेतो वो पर-

.ऐसें एक अव्रति सम्यक् दृष्टीके पोषणेमें अधिक (ज्यादा) फल होताहै, २ सहस्र अव्रति सम्यक् दृष्टीके पोषणसें जितना फल होताहै. उतना फल एक व्रतधारी श्रावकके पोषणेमें होताहै. ३ सहस्र व्रतधारी श्रावकके पोषणेसें भी अधिक फल एक महाव्रतधारी साधुको पोषणेमें होताहै, ४ सहस्र महाव्रतधारी साधु पोषणेसें भी अधिक फल एक जिनेंद्र भगवतको दान देनेमें होताहै!

गाथा—सुपुरिसाणां दाणं ।
कप्प रुख्खस्स समाण सोहंवा ॥
लोहिणं दाणं जइ ।
विमाण सोहा सव्वस्स जाणेह॥१॥
(रत्नसार ग्रंथ)

अर्थः—सत्पुरुषोंको यथा विधीसें दिया हुवा दान कल्प वृक्षके समान फलद्रुम होताहै, और-कुपात्र=लोभीयोंको दिया हुवा दान जैसें मुडदेके विमान सिणगारणे समान शोभाका देने वालाहै अर्थात्-क्षणिक कीर्तिका कर्ता होताहै, विशेष लाभालाभका कारण नहीहै!

सूत्र—कहणं भंते जीवा सुहदीहा उयत्ताए। कम्मं पकरेंति गोयमा नो पाणेअइवाइता, नो मुसंअइवाइता, तहारूवं समणंवा माहणंवा वंदिता जाव पज्जुवासित्ता जाव अन्नयरेणं पीइ कारएणं असणं पाणं खाइमं साइमं पडिलाभित्ता एवंखलु जीवा जाव पकरेंति ॥

भगवती सूत्र शतक ५, उद्देशे ६ में,

अर्थ—अहो भगवान्! जीव शुभ ( सुखे२ सुख भोगवके आयुष्य पूरा करे ऐसा ) दिर्घ=लंबा आयुष्य किस करणीसें पावें!, उत्तर—अहो गोतम! जो जीव हिंसा नही करे, झुट नही बोले, और—साधु, साध्वी, तथा श्रावक, श्राविका, यह चारों तिर्थके गुणानुवाद ( स्तुति ) करे, आदर—सत्कार—सन्मान करे, तथा उनको मनोज्ञ=अच्छा. आहार, पाणी, खादिम, स्वादिम, प्रमुख प्रतिलाभे=देवे. वो जीव सुखे सुखे पुराकरे ऐसा लंबा=दीर्घ आयुष्य पावे!

इति श्री पात्रोंके दान देनेका फल सपूर्ण.

# सामायिकके ३२ दोष.

ए ३२ दोष कंठाग्र करके याद (ध्यान) रखना

## १० मनके दोप.

१ विवेक रहित सामायिक करेतो दोष; अर्थात्-जीसमें विवेक नही है, वो औसरमेंभी क्या समझेगा ?

२ यश (जस) कीतिके लीए सामायिक करेतो दोष

३ इस भवके लाभके अर्थे सामायिक करेतो दोष, जैसेकि " करूंगा सामाइ, तो होवेगा कमाइ " इत्यादि ऐसें विचारसें !

४ गर्व=अंहकार सहित सामायिक करेतो दोष.

५ भयसें=डरतो२ सामायिक करेतो दोष

६ सामायिकमें, संशय (सका=कल्पना) लावेतो दोष,

७ सामायिकमें, नियाणो करेतो दोष

८ सामायिकमें, क्रोध, मान, माया, लोभ, ए ४ कषाय करेतो दोष

९ सामायिकमें, विनय(नम्रता) हीन करेतो दोष

१० सामायिकमें, अपमान तथा आशातना करेतो दोष.

## १० वचनके दोष.

१ सामायिकमें, झुट तथा अप्रिय वचन बोलेतो दोष

२ सामायिकमें, अणविमासी (विनाविचारे) भाषा बोलेतो दोष

३ सामायिकमें, झुट उपदेश देवे, और सुश्रद्धाको उत्थापे, तथा सराग पणे गीत गावेतो दोष.

४ सामायिकमें, सूत्र (शास्त्र) के विरुद्ध, और परपीडाकारी वचन बोले, तथा उतावलो २ बहोत बोलेतो दोष.

५ सामायिकमें, क्लेश (झगडा=तंटा) करेतो दोष

६ सामायिकमें, १ स्त्रीकथा, २ राजकथा, ३ भत्तकथा, ४ देशकथा, ए ४ विकथामेसें कोइ पापकारी कथा करेतो दोष.

७ सामायिकमें, हंसी, थट्टा=मस्करी, कतुहल=गम्मत करे, तथा गरीब, अपग, दुःखीको चीडावे, या हसी करेतो दोष.

८ सामायिकमें, अक्षर, पद, मुख उतावलो२ बोलेतो दोष

९ सामायिकमें, अजुगती भाषा बोले, तथा अक्षर, पद, अशुद्ध बोलेतो दोष.

१० सामायिकमें, अव्रतिकुं, आवो पधारो कहे, तथा दुसरेकुं समझे नहीं ऐसा गरवड२ सें वोलेतो दोष.

## १२ कायाके दोष.

१ सामायिकमें, अयोग आसनपर वैठे, तथा ठासणी मारके वैठेतो दोष

२ सामायिकमे, अस्थिर आसन पर वैठेतो दोष.

३ सामायिकमें, चंचल दृष्टीसें. तथा विषय=विकार दृष्टीसें देखेतो दोष.

४ सामायिकमें, घर संसारका काम करेतो दोष.

५ सामायिकमें, विनाकारण ओठो (टेका=आसरा) लेवेतो दोष.

६ सामायिकमें, शरीर संकोचे, तथा वार२ हाथ पांव पसारेतो दोष.

७ सामायिकमें, आळसकरे तथा क्रोधसें आंगळीया मोडेतो दोष.

८ सामायिकमें, हाथ पांव आंगळीया प्रमुख शरीरका करडका मोडेतो दोष.

९ सामायिकमें ग्यान ध्यान छोडकें शरीरका मेळ उतारेतो दोष

१० सामायिकमें घर संसारके कामकी चिंता=फीकर करेतो दोष.

११ सामायिकमें, निद्रालेवे. तथा विना पुंज्या खाज खीणेतो दोष.

१२ सामायिकमे, विनाकारण व्यावच (सेवा =चाकरी ) करावेतो दोष

# काउस्सग्गके १९ दोष.

यह १९ दोष कंठाग्र करके याद रखना.

१ काउस्सग्गमें, गोडा उपर पग रखेतो दोष.

२ काउस्सग्गमें, काया ( शरीर ) को आगे पीछे चळावेतो दोष.

३ काउस्सग्गमें, ओठो ( टेका=आसरा ) लेके बैठे अगर खडा रहेतो दोष.

४ काउस्सग्गमें, मस्तक नमायके ( झुकायके ) उभा रहेतो दोष.

५ काउस्सग्गमें, दोनु हाथ उचा रखेतो दोष.

६ काउस्सग्गमें, 'मु'=मुख ढाकें या घुंगट काढेतो दोप

७ काउस्सग्गमें, पग उपर पग रखेतो दोप

८ काउस्सग्गमें, टेढ़ा=वाका उभा रहेतो दोप.

९ काउस्सग्गमें, साधुजी महाराजके बरोबर उभा रहेतो दोष.

१० काउस्सग्गमें, गाडीका उभण ( धुरी )

सरिखा रहे. तथा डांस मच्छर आदि जीवोकुं -उडावेतो दोष.

११ काउस्सग्गमें, आडा उभा ( खडा ) रहे. तथा लुळके उभा रहेतो दोष.

१२ काउस्सग्गमें, रजोहरण तथा पुंजणी हाथमें रखेतो दोष.

१३ काउस्सग्गमें, एक आसण पर उभा नही रहेतो दोष.

१४ काउस्सग्गमें, नेत्र मीचे, अगर दृष्टीको चल विचल करेतो दोष.

१५ काउस्सग्गमें, माथो (मस्तक) हलावेतो दोष.

१६ काउस्सग्गमें, हुं, हुँ, कार करेतो दोष.

१७ काउस्सग्गमें, शरीर थरर धुजावे. तथा आळस मोडेतो दोष.

१८ काउस्सग्गमें, गुणर तथा बडबडाट करेतो दोष.

१९ काउस्सग्गमें, होठ जीभ मुख हलावे, तथा चित्त स्थिर नही रखेतो दोष.

## पोषध व्रतके १८ दोष.

यह १८ दोष कंठाग्र करके याद रखना.

* पोषा करनेके पहिले दिन यह ६ दोष टाळना *

१ पोसाके पहिले दिन, हजामत तथा स्नानादिक करेतो दोष.

२ पोसाके पहिले दिन,मैथुन=कुशील. सेवेतो दोप

३ पोसाके पहिले दिन, दावी२ चापी२ (ठासर के) सरस२ आहार खावेतो दोप.

४ पोसाके पहिले दिन, कपडे (वस्त्र) धोवे, धुवावेतो दोप.

५ पोसाके पहिले दिन, गेणा (गहेना=दागीना) पहेरेतो दोप.

६पोसाके पहिले दिन,कपडे रंगे. तथा रंगावेतो दोष.

☞ सुचनाः—जो कोइ ऐसा विचार करेकि कलतो मुझको पोसा करनाहै इसलिये पोसाके निमित्त, यह ६ दोपमेंसें कोइभी दोष लगाना नही !

## (पोपा ग्रहण करे पीछे यह १२दोप टाळना)

७ पोसामें अव्रतिकुं आदर सत्कार सन्मान देवे तथा व्यावच (सेवा=चाकरी) करेतो दोष.

८ पोसामें, शरीरके शोभा निमित्ते केश दाढी मुच्छादिक सदारेतो दोप

९ पोसामें, आपने तथा दुसरेके शरीरका मेळ (मळ) उतारेतो दोप

१० पोसामें, निद्रा (निंद) ज्यादा लेवेतो दोष.

११ पोसामें, विना पुज्या शरीरकी खाज खीणेतो दोप.

१२ पोसामें, सरागपणे ४ विकथा करेतो दोष

१३ पोसामें, दुसरेकी चहाडी ( चुगली ) या निंदा करेतो दोष.

१४ पोसामें, वेपार, धंदा, लेनदेनकी तथा खालीगप्पा मारेतो दोष.

१५ पोसामें, आपना तथा स्त्रीयादिकका शरीर, विषय=विकार दृष्टीसें देखेतो दोष.

१६ पोसामें, जात गोत=कुल मिलाके सम्बंध वतावेतो दोष.

१७ पोसामें, दुसरेकेपास सचेत वस्तु होय. तथा वो उघाडे मुंडे बोले, उससें बोलेतो दोष.

१८ पोसामें, डरे, या हँसी मस्करी करे, तथा संसारकी चिंता, रूदन, सोग, संताप करेतो दोष.

☞ इति श्री पोषध वृतके १८ दोष सपूर्ण ☜

इति श्रीमलोका गच्छान्तरीय आदि [प्रथम=मुळ] सम्प्रदायिकके स्वामी परम पूज्यपाद श्रीमान श्रीकहानजी ऋषिजी महाराजके अनुयायि सरल स्वभावी मु. दगडु ऋ. म सग्रहित "रत्न अमोल मणि प्रकाशिका." अपर नाम 'आवश्यक निर्पक्ष सत्य बोध ' नामक ग्रन्थका

☞ त्रितिय प्रकरण समाप्त. ☜

श्रीपार्श्वनाथाय नम

# प्रकरण—चौथा.

## सामायिक करणेका महा लाभ.

अब 'सामायिक चारित्र' के दो भेद १ 'भाव सामायिक,' और-२ 'द्रव्य सामायिक' राग (प्रेम) द्वेष का त्याग करके सर्व इष्ट अ-निष्ट पदार्थोंमें सम (संतोष) भाव रक्खे, और-आत्म तत्वके तरफ एकाग्रता=निश्चलता युक्त लक्ष लगावे, सो 'भाव सामायिक' है, और-सावद्य =सावज्ज योगकी=जोगकी प्रवृतीका त्याग करना सो 'द्रव्य सामायिक' समजना! इसके दो भेद, १ सर्व व्रती सामायिक है सो महाव्रतधारी साधु-जीकी है, और-२ देशव्रती सामायिक है सो अ-नुव्रतधारी श्रावकजीकीहै, क्योंकि-वो मोहोदयसें सपूर्णपणे यथा योग्य आराधन करसक्ते नहींहै! सामायिक है सो पांच 'चारित्र' मेका पहिला सामायिक चारित्र है. और-बारह व्रतोमेका नवमा सामायिक व्रतहै, और-छेः आवशकमेका पहिला सामायिक 'आवशकहै, तथा सामायिक व्रत है सो जघन्य कच्ची दो घडी (४८ मिनीट) का

संयम=संजम हीहै, संयम जाव जीवका होताहै. इसलियें खान पान सयनादि कार्यकी नियमित छुट्टीहै, और-सामायिक है सो स्वल्प=थोडा कालकीहै. इसलियें यह वदोवस्त कियाहै. एक सामायिकका महुर्त कची दो घडीकाहै. अर्थात्-४८ मिनटका होताहै.

दुहा—लक्ष खंडी सोना तणी ।
लक्ष वर्ष देवे दान ॥
सामायिक तुल्ये नहीं ।
भाख्यो श्री भगवान् ॥ १ ॥

अर्थ—कोइ नित्यमत्य एकेक लाख खडी (२० मणकी एक खंडी) सोनैये दानमें देवे, और-कोइ एक सामायिक करेतो, उस एक सामायिकके तुल्ये वो दान नहींहै!

अब जो कोइ श्रावक समभावसें=राग द्वेष रहित शुद्ध सामायिक करेगा वो ९२ क्रोड, ५९ लाख, २५ हज्जार, ९ सो, २५ पल्योपम, और एक पलके आठ भाग करना, उसमेंके ३ भाग इतना देवताका आयुष्य वांधे, और-नर्क गतीका आयुष्य बांधा होवेतो तोडदेवे!

☞ ऐसा महा लाभको प्राप्त करणेवाली, जन्म मरणादिक महा दुःख निवारणे वाली, चित्त समाधी करणे वाली, मोक्ष पंथ लगाने वाली, दुःख दारिद्रका नाश करणे वाली, आत्म रूप अनंत शक्तिको प्रकाश करणे वाली, राग द्वेष रूप महा दुष्ट शत्रुओंका नाश करणे वाली, ज्ञानादिक तीन रत्नका सर्वोत्तम लाभ देनेवाली, ऐसी महा उत्तम सामायिक हामेशा त्रीकाळ आवश्य=जरूर करणी चाहियें ! कदाचित्-त्रीकाळ जो नही बनेतो, फजरकु ( सुबुकु ) और-शामकुं यह दो वक्त तो जरूर२ करणा चाहिये, कदाचित्-कोइ वक्त बहोत२ निकट कार्यके सबबसे दो वक्त जो नही बनेतो नित्य=हररोज एक वक्ततो जरूर२ ही करणीही चाहिये !

औरभी इधर जरा लक्ष दिजीयेकि-अन्य=जनलोक भी ऐसा कहतेहैकि-'आठ पहरघरकीतो, दो घडी हरीकी.' तथा'आठ पहर कामकीतो, दो घडी रामकी ' अर्थात्-आठ प्रहर घर प्रपंचके कार्यमें लगाते हो तो दो घडीतो जरूरही नित्य प्रत्ये आत्मकल्याणके सुमार्गमें लगानीही चाहिये !

☞ अब जो कोइ यह नवमा सामायिक व्रत तह ( सत्य ) मनसें सम्यक् प्रकारे आराधन करेंगे वो इहां अनेक सुख भोगवकें फिर-स्वर्ग सुखका अनुभव लेके, आगे शास्वतां मोक्षका अक्षय परम सुख पावेंगे ?

इतिश्री सामायिक करणेका महा लाभ सपूर्ण.

## श्री नवकार महा मंत्र.

१ णमो अरिहंताणं, २ णमो सिद्धाणं, ३ णमो आयरियाणं, ४ णमो उवज्झयाणं, ५ णमो लोए, सव्वसाहूणं ॥६ एसो पंच णमुकारो, ७ सव्व पावप्पणासणो, ८ मंगलाणं च सव्वेसिं, ९ पढमं हवइ मंगलं॥ ॥ इति नमस्कारः ॥१॥

[ पद ९, सपदा ८, गुरु अक्षर ७, लघु अक्षर ६१, सर्व अक्षर ६८. ]

## तिख्खुतो (वंदना) का पाठ.

तिख्खुतो, आयाहिणं, पयाहिणं, करेमि वंदामी णमं सामि, सक्कारेमि, सम्मणेमि,

कल्लाणं, मंगलं, देवयं, चेइयं, पज्जुवासामि' मथ्थएण वंदामि ॥ इति ॥२॥

सुखसाता हैजी महाराजजी साहेब.

## सामायिक सूत्र विधी युक्त.

☞ विधी—अहो देवानु प्रियाजी, अब प्रथम असार संसार मायाजालके प्रपच=कामकाजसें निव्रत होके फल फूल पान इत्यादि सचेत, ( सजीव ), वस्तु रहित होकर परम आनदके सात धर्म ध्यान करणेको एकात साताकारी स्थान ( ठिकाणा ) पोषधशाला—उपसरा—स्थानक में आयके, सीर ( मस्तक ) परसें पगडी, टोपी, पटका, रुमाल आदि जो होवे वो तथा अगरखी, कोट, कुडता, खमीस, ज्याकीट, सेरवान, प्रमुख जो आगमें होवे वो निकालकर यह सब वस्त्र एक बाजु रखना, फिर—शुद्ध धोतर एक लाग ( काछा ) सहित पहेरकें वो धोतरकी एक लाग खुली रखना, और—आग उपर शुद्ध आगवस्त्र=उपरणा—दुपट्टा—पच्या ओढके फिर—हाथमें 'पुंजणी' (गुच्छा) लेके बेठनेकी जगा ( जमीन ) जीव जतनासें पुजकर ( साफकरकें=झाडकें ) फिर—वहापर 'बेटका' ( आसन=पथरणा ) बिछाके 'मुखपत्ती' प्रतिलेहकर मुख-

पर बाधना, और—'पूर्व' तथा 'उत्तर' दिशाके बिचमें 'इशान' कुण, (दिशा) सनमुख खडा होके श्री 'सिमंधर' स्वामीजीकू तथा वहापर जो सयती=मुनिराज अगर महासत्तीजी विराजमान होवे वो महा सत्पुरुषोंको तीन तीन वक्त विनय नम्रता सहित 'तिक्खुतो'के पाठसें पाच अंग नमायके वंदना=नमस्कार करके सुख साता पुछके अति नम्रतासें ऐसा कहनाकि अहो परम कृपालु महराज अब 'सामायि' चउविसथ्थों' की आज्ञा दिजीये, कृपा दृष्टीकी-वृष्टी किजीये, ऐसा कहके फिर—'आसन' पर खडा रहके प्रगट एक 'नवकार महा मंत्र कहके—

## फिर—इरियावहीका पाठ कहना.

आवसइ इच्छा कारण संदिसह भगवान् इरिया वहिय पडिकमामि, इच्छं इच्छामि, पडिकमिउं, इरिया वाहयाए, विराहणाए, गमणा गमणे, पाण कमणे, बीय कमणे, हरिय कमणे, ओसा उत्तिग, पणग दग, मट्टी मक्कडा, संताणा संकमणे, जे मे जीवा विराहिया, एगिंदिया, बेइंदिया, तेइंदिया, चउरिंदिया, पचिंदिया, अभिहया, वत्तिया, लेसिया, संघाइया, संघट्टिया, परियाविया, किलामिया, उद्दाविया, ठाणा ओठाणं, संकामिया,

कल्लाणं, मंगलं, देवयं, चेइयं, पज्जुवासामि, मथ्थएंण वंदामि ॥ इति ॥२॥

सुखसाता हैजी महाराजजी साहेब.

## सामायिक सूत्र विधी युक्त.

☞ विधी—अहो देवानु प्रियाजी, अब प्रथम असार ससार मायाजालके प्रपच=कामकाजसें निव्रत होके फल फूल पान इत्यादि सचेत (सजीव) वस्तु रहित होकर परम आनदके सात धर्म ध्यान करणेको एकात साताकारी स्थान (ठिकाणा) पोषधशाला—उपसरा—स्थानक में आयके, सीर (मस्तक) परसें पगडी, टोपी, पटका, रुमाल आदि जो होवे वो तथा अगरखी, कोट, कुडता, खमीस, ज्याकीट, सेरवान, प्रमुख जो आगमें होवे वो निकालकर यह सब वस्त्र एक बाजु रखना, फिर—शुद्ध धोतर एक लाग (काछा) सहित पहेरकें वो धोतरकी एक लाग खुली रखना, और—आग उपर शुद्ध आगवस्त्र=उपरणा—दुपट्टा—पच्या ओढके फिर—हाथमें 'पुंजणी' (गुच्छा) लेके बैठनेकी जगा (जमीन) जीव जतनासें पुजकर (साफकरकै=झाडके) फिर—वहापर 'बेटका' (आसन=पथरणा) बिछाके 'मुखपत्ती' प्रतिलेहकर मुख-

पर बाधना, और–'पूर्व' तथा 'उत्तर' दिशाके वि-
चमें 'इशान' कुण (दिशा)सनमुख खडा होके
श्री 'सिमंधर' स्वामीजीकू तथा वहापर जो सयत्ती
=मुनिराज अगर महासतीजी बिराजमान होवे वो महा
सत्पुरुषोंको तीन तीन वक्त विनय नम्रता सहित 'ति-
खुत्तो'के पाठसें पाच अंग नमायके वदना=नम-
स्कार करकें सुख साता पुछके अति नम्रतासें ऐसा
कहनाकि अहो परम कृपाळु महराज अब 'सामायि'
चउविसथ्थों' की आज्ञा दिजीये, कृपा दृष्टीकी-
वृष्टी किजीये, ऐसा कहके फिर–'आसन' पर खडा
रहके प्रगट एक 'नवकार महा मंत्र कहके–

## फिर–इरियावहीका पाठ कहना.

आवसइ इच्छा कारण संदिसह भगवान् इ-
रिया वहिय पडिक्कमामि, इच्छं इच्छामि, पडिक्क-
मिउं, इरिया वाहयाए, विराहणाए, गमणा ग-
मणे, पाण क्कमणे, वीय क्कमणे, हरिय क्कमणे, ओसा
उत्तिंग, पणग दग, मट्टी मक्कडा, संताणा सकमणे,
जे मे जीवा विराहिया, एगिंदिया, बेइंदिया, तेइ-
दिया, चउरिंदिया, पांचिंदिया, अभिह्या, वत्ति-
या, लेसिया, संघाइया, संघट्टिया, परियाविया
किलामिया, उद्दविया, ठाणा ओठाणं, संकामिया

जीवियाओ, विवरोविया, [ ] सम्बंधी पाप=दोष लाग्यो होयतो तस्स मिच्छामि दुक्कडं ॥ इति ॥३॥

## फिर—तस्सउत्तरीका पाठ कहना.

तस्स उत्तरीकरणेणं, पायच्छित्त करणेणं, विसोहि करणेण, विसल्ली करणेणं, पावाण, कम्माणं, निग्घाय, णठाए, ठामि काउस्सग्गं, अन्नथ्थ उससिएणं, निससिएणं, खासिएण, छीएणं, जंभाइएणं, उड्डुएणं, वायनिसग्गेण, भमलिए पित्त मुच्छाए, सुहुमेहिं अंग संचालेहिं, सुहुमेहि खेल संचालेहिं, सुहुमेहिं दिठ्ठिसंचालेहि, एव माइ एहिं, आगारेहिं, अभग्गो अविराहिओ, हुज्ज मे, काउस्सग्गो, जाव अरिहताणं, भगवंताण, नमुक्कारेणं, न पारेमि, तावकायं, ठाणेणं, मोणेणं, झाणेणं, अप्पाणं वोसिरामि ॥ इति ॥ ४ ॥

☞ विधी—अब 'ठाणेणं' शब्द बोलतेके सात् खडा रहकर 'काउस्सग्ग' करना, कदाच शरीरमें व्याधीके कारणसें तथा आशक्त पणासें अगर तपशादिकके कारणसें खडा रहके 'काउस्सग्ग' करनेकी शक्ति नहीं होवेतो नीचे बैठकर करना, तथा जीभ, दात, होट, हाथ, पाव ( पग ) आगलीया, प्रमुख शरीरकु हालाना=चळाना नहीं, इत्यादि १९

दोष रहित शांत चित्तसें मनमें ' इरियावही ' का पाठ तथा एक ' नवकार महा मंत्र 'की ' काउस्सगमें ' चिंतवणा करना. तथा ' काउस्सग 'में ' तस्स मिच्छामि दुक्कड. ' फक्त इतनाही यह शब्दकी चिंतवणा नही करना फिर–' काउस्सग ' पारके ( छोडके ) ' णमो अरिहंताण ' ऐसा प्रगट बोलके.

## फिर–च्यार ध्यानका पाठ कहना.

काउस्सग माहे मन चल्योहोय, वचन चल्योहोय, काया चलीहोय, अर्तध्यान रौद्रध्यान ध्यायो होय, धर्मध्यान शुक्लध्यान नही ध्यायो होय तो देवसी सम्बंधी पाप=दोप लागो होय-तो तस्स मिच्छामि दुक्कडं ॥ इति ॥ ५ ॥

## फिर–लोगस्सका पाठ कहना.

लोगस्स उज्जोयगरे धम्म तित्थयरे जिणे ॥ अरिहंत कित्तइस्सं चउवीमपि केवली ।।१॥ उसभ मजिय च, वंदे । सभव माभिणदणं च सुमइं च ॥ पउमप्पहं, सुपास । जिण च, चंद प्पह वंदे ॥ २ ॥ सुविहिं च, पुप्फदंतं । सीअल सिज्जस वासुपुज्ज च ॥ विमल मण त च, जिणं धम्म सतिं च, वंदामि ॥ ३ ॥ कुंथु अरं च, मल्लि वंदे मुणिसुव्वयं नमिजिणं च ॥ वदामि रिट्ठनेमिं ।

**पासं, तह वद्धमाणं च ॥ ४ ॥ एवं मए अभि-शुआ विहुय रयमला, पहीण जरमरणा ॥ चउ-वीसंपि जिणवरा । तिथ्थयरामे, पसीयंतु ॥ ५ ॥ कित्तिय वंदिय महिया । जे ए लोगस्स उत्तमा सिद्धा ॥ आरुग्ग बोहिलाभं समाहिवर मुत्तमं दिंतु ॥ ६ ॥ चंदेसु निम्मलयरा आइचेसु अहियं पयासयरा ॥ सागरवर गंभीरा सिद्धा सिद्धिं, मम दिसंतु ॥ ७ ॥ इति ॥ ६ ॥**

☞ विधी—अब 'बेटका'=आसन परसें जयना सहित नीचे उतरके सयती महापुरुषोंको यथा विनय वीधी सहित पाचु अग नमायके 'तिख्खुत्ता' के पाठसें वदना=नमस्कार करके, सुख साता पुछके अति नम्रतासें ऐसा कहना॥कि–'अहो परम दयालु महाराज 'अमुक इतनी' सामायिककी आज्ञा दिजीये, कृपा दृष्टिकी वृष्टी किजीयें' । कदाच वहापर मुनि महासतीजी नही होवेतो 'इशाण कुण' सनमुख खडा होके श्री'सिमधर' स्वामीजीकु उपर लिखे प्रमाणें यथा विनय विधी सहित 'तिख्खुत्ता' के पाठसें वदना आदि करके 'सामायिक' की अज्ञा मगके, वहापर मतमें जो बडे साहाधर्मी भाइ होवे उनकीभी अज्ञा लेके 'सामायिक' ग्रहण करना=आदरना ।

☞ सूचनाः—अब 'करेमि भंते' यह प्रथम शब्दसें 'जाव नियम' तक् कहेबाद अपनेको जितनी स्थिरता होवे उतने [ ] महुर्त कहके, फिर 'पज्जुवासामि' शब्दसें 'अप्पाण वोसिरामि' तक् सपूर्ण पाठ कहना। एक 'सामायिक'का 'महुर्त' ४८ मिनीटका होताहै।

## फिर—सामायिकका पाठ कहना.

करेमि भंते सामाइयं, सावज्ज जोगं पच्चख्खामि, जाव नियमं, [महुर्त ] पज्जुवासामि, दुविहं, तिविहेणं, न करेमि, न कारवेमि, मणसा, वयसा, कायसा, तस्स भंते, पडिक्कमामि, निंदामि, गरिहामि, अप्पाणं वोसिरामि ॥ इति ॥ ७

☞ विधीः—अब 'बेटका' पर बैठके डाबा गोढा ( ढींचण ) खडा रखके उस गोढेपर दोनु हाथ खुणीतक् जोडकर दो वक्त 'नमुथ्थुणं'का पाठ कहना, पाहिली वक्ततो निचे लिखे प्रमाणे सपूर्ण पाठ कहना, तथा दुसरी वक्तमें वैसाही प्रथमसें "नमुथ्थुणं" पाठ 'सिद्धि गइ नामधेयं' तक् कहके, फक्त 'ठाणं संपत्ताणं' यही शब्दके ठिकाणेपर 'ठाण संपाविओ कामस्स' कहके आगे वोही पाठ 'नमो जिणाणं, जिय भयाणं' तक् सपूर्ण पाठ कहना।

